# वर्धमान जीवन-कोश

# CYCLOPÆDIA OF VARDHAMANA

जैन दशमलव वर्गीकरण संख्या
०४६४ तथा ६२२४

सम्पादक :
मोहनलाल बांठिया, बी० कॉम
श्रीचन्द चोरड़िया, न्यायतीर्थ (द्वय)



प्रकाशक :
जैन दर्शन समिति
१६-सी, डोवर लेन, कलकत्ता-७०००२६
सन् १६८०

# समर्पण

जिनमें अनेकांत दृष्टि और यथार्थवाद पूर्ण विकसित थे, जो सत्य को संघीय-क्षितीज के पार भी देखते थे—जिन्होंने अपने प्रत्यक्ष बोध के आधार पर सत्य का प्रतिपादन किया, जनता की भाषा में जनता को उपदेश दिया तथा साधु-साध्वी-श्रावक-श्राविका रूप चार तीर्थ की स्थापना की—उन वर्धमान तीर्थंकर को उनके जीवन से संबंधित 'वर्धमान जीवन-कोश' समर्पित है।

# संकलन-संपादन में प्रयुक्त ग्रंथों की संकेत-सूची

| | |
|---|---|
| — | अंगुत्तरनिकाय |
| अणुत्त० | अणुत्तरोववाइयदसाओ |
| अंत | अंतगडदसाओ |
| अभिधा० | अभिधान चिंतामणि संस्कृत कोष |
| अभि० | अभिधानराजेन्द्र कोष |
| अष्टपा० | अष्टप्राभृत |
| अणुओ० | अणुओगद्दाराइं |
| अणुओ० हारि० | अणुओगद्दाराइं हारिभद्रीय टीका |
| — | अर्धमागधी कोष |
| | आगम और त्रिपिटक |
| आया० | आयारो—टीका, चूर्णि |
| — | आप्टे संस्कृत अंग्रेजी छात्र कोष |
| आव० चू० | आवश्यक चूर्णि |
| आव० नि० | आवश्यक निर्युक्ति |
| आव० भाष्य | आवश्यक भाष्य |
| आव० | आवस्सय सुत्तं |
| उत्त० | उत्तरज्झयणाइं—टीका |
| उत्तपु० | उत्तमपुरुषचरित्रम् |
| उत्तरपु० | उत्तरपुराण |
| — | उपदेशमाला सटीक |
| उवा० | उवासगदसाओ—टीका |
| ओव० | ओववाइय |
| कप्प० | कप्पसुत्तं |
| — | कल्पसूत्र कल्पलता व्याख्या |
| कल्पसू० चू० | कल्पसूत्रचूर्णि |
| कसापा० | कसायपाहुडं, |
| क्रियाको० | क्रिया कोश |

| | |
|---|---|
| जंबू० | जम्बूद्दीवपण्णत्ती |
| जीवा० | जीवाजीवाभिगमो |
| ठाण० | ठाण |
| — | ठाण टीका |
| चउप्प० | चउप्पनपुरिसचरिउ |
| चतु० | चतुर्विंशतिस्तवन |
| चंद० | चंदपण्णत्ती |
| | तित्थोगालीपइन्नयविविधतीर्थकल्प |
| तिलोय० | तिलोयपण्णत्ती |
| | तुलसी प्रज्ञा |
| दसवे० | दसवेआलिय |
| त्रिशलाका० | त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरित्र |
| — | दीर्घनिकाय |
| — | दर्शनसार |
| दसासु० | दसासुयक्खधो—टीका |
| — | न्यायबिन्दु |
| नंदी० | नंदीसुत्त |
| धर्मो० | धर्मोपदेशमाला |
| नाया० | नायाधम्मकहाओ |
| निरया० | निरयावलियाओ |
| निसी० | नीसीह |
| ध्याको० | ध्यानकोश ( अप्रकाशित ) |
| पुद्को० १ | पुद्गलकोश ( अप्रकाशित ) खण्ड १ |
| पुद्को० २ | पुद्गलकोश ( अप्रकाशित ) खण्ड २ |
| परिको० | परिभाषा कोश |
| पउच० | पउमचरिय |
| पण्हा० | पण्हावागरणाइं |
| — | परिशिष्टपर्व |
| पाइ० | पाइअसद्दमहाण्णवो |
| प्रवसा० | प्रवचनसारोद्धार |
| पचवस्तुक० | पंचवस्तुकग्रन्थ |
| पण्ण० | पण्णवणासुत्त |
| भग० | भगवई—टीका |

| | |
|---|---|
| — | भगवतीसूत्रवाहुवत्तिवृत्ति |
| — | मज्झिमनिकाय |
| — | मज्झिमपण्णासक |
| — | महावीरचरिय |
| — | मत्स्यपुराण |
| महापु० | महापुराण |
| योगको० | योगकोश |
| — | यजुर्वेद ( अजुर्वेद ) |
| बिह० | बिहकप्पो |
| रत्नश्रा० | रत्नकरण्डश्रावकाचार |
| राय० | रायपसेणइय—टीका |
| वर० | वररुचिव्याकरण |
| लेको० | लेश्याकोश |
| लेश्याको० | संयुक्त लेश्याकोश ( दिगम्बरसोर्स ) |
| वड्ढच० | वड्ढमाणचरिउ |
| — | वायुपुराण |
| विवा० | विवाग |
| वीरजि० | वीरजिणिंदचरिउ |
| — | विनयपिटक |
| वीरवर्धमानच० | वीरवर्धमानचरितम् |
| | विचारश्रेणि |
| वव० | ववहारो |
| विसेभा० | विसेसावश्यक भाष्य |
| सततिशत० | सततिशत स्थान प्रकरण |
| सूर० | सूरपण्णत्ती |
| | संयुक्तनिकाय |
| सम० | समवाओ—टीका |
| सूय० | सूयगडो—टीका |
| — | सुत्तनिपातपालि |
| | स्कंधमहापुराण |
| हरिपु० | हरिवंशपुराण |
| हेम० | सिद्धहेमशब्दानुशासनम् |
| | ऋग्वेदमंडल |

# आशीर्वचन

जैन आगम तथा आगमेतर साहित्य पर आज अनेक विद्वान् शोध कर रहे है। उनके सामने सबसे बड़ी कठिनाई है अपने विषय से सम्बन्धित साहित्यिक सूचनाओं की प्रामाणिक उपलब्धि की। स्वर्गीय श्री मोहनलालजी बांठिया ने इस कार्य की गरिमा को समझा और निष्ठा के साथ काम शुरु कर दिया। लेश्या कोश, क्रिया कोश आदि उनकी श्रम निष्ठा और कार्यशीलता के जीवन्त साक्ष्य है उनका लक्ष्य बहुत ऊँचा था, पर वे उसे पूरा किये विना ही इस धरती से उठ गये। श्रीचन्द चोरड़िया उनके साथ रहकर काफी अनुभव प्राप्त किये है। उनके अधुरे काम को पुरा करने के लिए वह कृत संकल्प है। वर्धमान जीवन-कोश उसी श्रृंखला की एक कडी है। इसमें भगवान महावीर के जीवन से सम्बन्धित काफी सामग्री एकत्रित है। परिपूर्णता की दृष्टि से अभी कुछ अपेक्षाएँ और हैं, फिर भी इस विषय में शोध करने वालों के लिए यह ग्रन्थ बहुत उपयोगी बन सकेगा—ऐसा विश्वास है।

२३ मार्च १९८०
तारानगर

—आचार्य तुलसी

# जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण

## मूल विभागों की रूपरेखा

| जै० द० व० स० ( हमारे अंकन ) | यू० डी० सी० के अंकन |
|---|---|
| ०—जैन दार्शनिक पृष्ठभूमि | + |
| ०१—लोकालोक | ५२३ १ |
| ०२—द्रव्य-उत्पाद-व्यय-ध्रौव्य | + |
| ०३—जीव | १२८ सी० एफ० ५७७ |
| ०४—जीव परिणाम | + |
| ०५—अजीव अरूपी | ११४ |
| ०६—अजीव रूपी-पुद्गल | ११७ सी० एफ० ५३९ |
| ०७—पुद्गल परिणाम | + |
| ०८—समय-व्यवहार समय | ११५ सी० एफ० ५२९ |
| ०९—विशिष्ठ सिद्धान्त | + |
| १—जैन दर्शन | १ |
| ११—आत्मवाद | १२ |
| १२—कर्मवाद आस्रव-बंध | + |
| १३—क्रियावाद-संवर-निर्जरा-मोक्ष | + |
| १४—जैनेतरवाद | १४ |
| १५—मनोविज्ञान | १५ |
| १६—न्याय-प्रमाण | १६ |
| १७—आचार-संहिता | १७ |
| १८—स्याद्वाद-नयवाद-अनेकान्त | + |
| १९—विविध दार्शनिक सिद्धान्त | + |
| २—धर्म | २ |
| २१—जैन धर्म की प्रकृति | २१ |
| २२—जैन के धर्मग्रन्थ | २२ |
| २३—आध्यात्मिक मतवाद | २३ |
| २४—धार्मिक जीवन | २४ |
| २५—साधु-साध्वी-यति-भट्टारक-क्षुल्लकादि | २५ |
| २६—चतुर्विध संघ | २६ |
| २७—जैन का साम्प्रदायिक इतिहास | २७ |
| २८—सम्प्रदाय | २८ |
| २९—जैनेतर धर्म : तुलनात्मक धर्म | २९ |

## ०३ जीव द्वार का वर्गीकरण

०३०० सामान्य विवेचन
०३०१ जीव अरूपी
०३०२ सिद्ध अरूपी
०३०३ संसारी रूपी
०३०४ नारकी
०३०५ तिर्यंच
०३०६ एकेन्द्रिय तिर्यंच
०३०७ पृथ्वीकाय
०३०८ अप्काय
०३०९ अग्निकाय
०३१० वायुकाय
०३११ वनस्पतिकाय
०३१२ प्रत्येक वनस्पतिकाय
०३१३ साधारण वनस्पतिकाय
०३१४ निगोद
०३१५ विकलेन्द्रिय तिर्यंच
०३१६ वेइन्द्रिय तिर्यंच
०३१७ तेइन्द्रिय तिर्यंच
०३१८ चतुरिन्द्रिय
०३१९ पंचेन्द्रिय जीव
०३२० तिर्यंच पंचेन्द्रिय
०३२१ मनुष्य
०३२२ कर्मभूमिज मनुष्य
०३२३ अकर्मभूमिज मनुष्य
०३२४ अंतर्द्वीपज मनुष्य
०३२५ युगलिया
०३२६ देव
०३२७ भवनपति
०३२८ व्यंतर
०३२९ ज्योतिषी देव
०३३० वैमानिक देव
०३३१ पर्याप्त-अपर्याप्त
०३३२ सूक्ष्म-बादर
०३३३ त्रस-स्थावर
०३३४ सज्ञी-असज्ञी
०३३५ गर्भज-समुर्च्छिम
०३३६ सइन्द्रिय-अइन्द्रिय
०३३७ आहारक-अनाहारक
०३३८
०३३९
०३४०
०३४१ मिथ्या दृष्टि
०३४२ समामिथ्या दृष्टि
०३४३ सम्यक्त्वी
०३४४ असयती
०३४५ सयतासयती
०३४६ सयती
०३४७ प्रमत्त
०३४८ अप्रमत्त
०३४९ सवेदी
०३५० अवेदी
०३५१ सकषायी
०३५२ अकषायी
०३५३ छद्मस्थ
०३५४ सर्वज्ञ-सर्वदर्शी ( सामान्य केवली, तीर्थङ्कर )
०३५५ सलेशी
०३५६ अलेशी
०३५७ सयोगी
०३५८ अयोगी
०३५९ सक्रिय
०३६० अक्रिय

## ९२ जीवनी का वर्गीकरण

# प्रकाशकीय

स्व० श्री मोहनलालजी बाँठिया ने, अपने अनेक अनुभवों से प्रेरित होकर, एक जैन विषयकोश की परिकल्पना प्रस्तुत की थी तथा श्रीचन्दजी चोरडिया के सहयोग से प्रमुख आगम ग्रन्थो का मथन व चिन्तन करके, एक विषय-सूची प्रणीत की थी। फिर उस विषय-सूची के आधार पर जैन आगमो से विषयानुसार पाठ सकलन करने प्रारम्भ किये थे। प्रायः १००० विषयों पर पाठ सङ्कलित हो चुके थे। वे जैन दर्शन समिति के पास अभी भी सुरक्षित है।

अस्तु सर्व प्रथम उन्होंने श्रीचदजी चोरडिया के सहयोग से 'लेश्या कोश' १९६६ मे स्वय के खर्चे से प्रकाशित किया था।

यह 'लेश्या कोश' विद्वद् वर्ग द्वारा जितना समादृत हुआ था तथा जैन दर्शन और वाङ्मय के अध्ययन के लिये जिस रूप मे इसे अपरिहार्य बताया गया और पत्र-पत्रिकाओं मे समीक्षा के रूप मे जिस तरह मुक्त कण्ठ से प्रशसा की गई, यही उसकी उपयोगिता तथा सार्वजनिनता को आलोकित करने मे सक्षम है। अमेरिका के एक विद्वान छात्र 'लेश्या' विषय लेकर 'थीसीष' लिख रहे थे। उसको इस पुस्तक से बडी सहायता मिली। ऐसा उन्होंने पत्र द्वारा सूचित किया था।

स्व० श्री मोहनलालजी बाँठिया के जैनागम एव वाङ्मय के तलस्पर्शी गभीर अध्ययन द्वारा प्रसूत कोशपरिकल्पना को क्रियान्वित करने तथा उनके सत्कर्म और अध्यवसाय के प्रति समुचित सम्मान करने की पुनीत भावनावश जैन दर्शन समिति की सस्थापना 'महावीर जयती १९६९ के दिन की गई थी। इस नवगठित सस्था ने बाँठियाजी द्वारा सकलित और वर्गीकृत कोषोका प्रकाशन कार्य अपने हाथमे ग्रहण कर लिया था। यह क्रम निरतर गतिशील रहे इसकी पूर्ण चेष्टा की गई थी। इसी के प्रयास स्वरूप उन्होंने क्रियाकोश तैयार किया—जिसको जैन दर्शन समिति ने १९६९ में प्रकाशित किया। क्रिया कोश ने भी लेश्या-कोश की तरह देश-विदेशों मे पर्याप्त ख्याति अर्जित की।

इसके बाद पुद्गल कोश, ध्यान कोश आदि का कार्य स्व० श्री मोहनलालजी बाँठिया ने पूर्ण किया जो अभी प्रकाशित नहीं हुए है। इन कोशों को जैन विश्व भारती, लाडनू

प्रकाशित करेगी। मैं यह भी उल्लेख करना चाहूँगा कि स्व० श्री मोहनलाल जी बांठिया के इस प्रयत्न और प्रयास में सक्रिय सहयोग दिया—श्रीचदजी चोरड़िया ने।

तत्पश्चात् भगवान महावीर की २५वीं निर्वाण शताब्दी के शुभवसर पर—साहित्य वारिधि श्री अगरचन्दजी नाहटा की सद् प्रेरणा से वर्धमान जीवन-कोश का शुभारंभ १७ मई, १९७५ को स्व० श्री मोहनलालजी बांठिया ने शुभारम्भ किया। जैन दर्शन समिति द्वारा श्री बांठियाजी ने अपने जीवन काल मे वर्धमान जीवन कोश का संकलन कर लिया था। प्रथम खण्ड—जिसमे वर्धमान के च्यवन से परिनिर्वाण तक सविस्तर विवेचन है—पूर्ण हो गया था। परन्तु २३ सितम्बर, १९७६ को उनका आकस्मिक स्वर्गवास हो गया। बांठियाजी के स्वर्गवास पर जैन दर्शन समिति को बहुत बडा धक्का लगा।

अस्तु वर्धमान जीवन कोश के साथ-साथ श्रीचदजी चोरडिया अपनी स्वतन्त्र कृति—"मिथ्यात्वी का आध्यात्मिक विकास" पुस्तक की तैयारी कर रहे थे। फलस्वरूप मिथ्यात्वी का आध्यात्मिक विकास, पुस्तक ३० नवम्बर, १९७७ को जैन दर्शन समिति द्वारा प्रकाशित हुई। नि.सदेह दार्शनिक जगत मे चोरडियाजी की यह एक अप्रतिम देन है। इसकी भी प्रतिक्रिया अच्छी रही। अत. वर्धमान जीवन-कोश के प्रकाशन मे विलम्ब हुआ।

इसके बाद उनके साथी श्री जबरमलजी भडारी, मागीलालजी लूनिया, स्व० ताजमल जी बोथरा, केवलचदजी नाहटा, धर्मचदजी राखेचा, हनुतमलजी बांठिया, चदनमलजी मणोत आदि महानुभावों ने इस कार्य को अपने हाथ मे लेकर वर्धमान जीवन कोश के प्रकाशित करने की योजना बनायी। इसके प्रति समिति इन सज्जनों को धन्यवाद ज्ञापित करती है।

इस महत्वपूर्ण ग्रन्थ को प्रकाशित करने मे श्री जबरमलजी भडारी के द्वारा—भगवतीलाल सिसोदिया ट्रस्ट हमे ५०००) रु० प्रथम खण्ड प्रकाशनार्थ देकर उत्साहित किया और अन्य सज्जनो के इस उत्साह के वातावरण मे २५०)-२५०) रुपये देकर और उत्साह बढाया। इसके लिए समिति उन्हें धन्यवाद ज्ञापन करती है।

सहायक दाताओं के नाम निम्न प्रकार है—

१—श्री भगवतीलाल सिसोदिया ट्रस्ट, जोधपुर
२—श्री रतनलाल रामपुरिया, कलकत्ता
३—श्री मोहनलाल बैद ,,
४—श्री हुलासमल बांठिया ,,
५—श्री रावतमल हरखचद ,,

| | |
|---|---|
| ६—श्री हनुमानमल पदमचन्द छाजेड़ | कलकत्ता |
| ७—श्री माणकचन्द बांठिया | ,, |
| ८—श्री सोहनलाल दुगड़ | ,, |
| ९—श्री बैद चेरिटेबल ट्रस्ट | ,, |
| १०—श्री सेठ मन्नालालजी सुराणा मेमोरियल ट्रस्ट | ,, |
| ११—श्री सेठ चुन्नीलालजी भन्साली चेरिटेबल ट्रस्ट | ,, |
| १२—श्री केशरीचन्द जीतमल | ,, |
| १३—श्री माणिकचन्द सेठिया | ,, |
| १४—श्री धर्मचन्द राखेचा | ,, |
| १५—श्री जबरीमल बेद | ,, |
| १६—श्री बेगराज भँवरलाल चोरडिया चेरिटेबल ट्रस्ट | ,, |
| १७—श्री जयचन्दलाल सेठिया | ,, |
| १८—श्री अरविन्दकुमार मणोत | ,, |
| १९—श्री बच्छराज सेठिया | ,, |
| २०—श्री हरखचन्द सुजानमल | ,, |
| २१—श्री केवलचन्द नाहटा | ,, |
| २२—श्री मिलापचन्द चोरडिया | ,, |
| २३—श्री मालचन्द सिंघी | ,, |
| २४—श्री श्रीचन्द रामपुरिया | ,, |
| २५—श्री सिंघी फाउन्डेशन | ,, |
| २६—श्री कुन्दनमल जयचदलाल नाहटा चेरिटेबल ट्रस्ट | ,, |
| २७—श्री खेमचद सेठिया | ,, |
| २८—श्री नेमचद टीकमचंद डागा | ,, |
| २९—श्री नवरतनमल सुराना | ,, |
| ३०—श्री स्वागत फंड सभा | जयपुर |
| ३१—श्री भोजराज बैद | कलकत्ता |
| ३२—श्री सोहनलाल मोहनलाल | बीदासर |
| ३३—श्री हनुमान चैरिटि ट्रस्ट | जयपुर |

यद्यपि 'वर्धमान-महावीर' जीवन के सम्बन्ध मे अनेक ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं लेकिन यह 'वर्धमान जीवनकोश, शास्त्रों के आधार पर एक उच्च कोटि का कोश है जिसमे मूल

आगम का आधार तो है ही दिगम्बर और श्वेताम्बर ग्रन्थों का आधार भी प्रचुर मात्रा मे लिया गया है। कुछ बौद्ध और वैदिक ग्रन्थों का भी आधार रहा है। इस तरह भगवान् महावीर के जीवन वृत्त अनेक पुस्तकों मे अनेक प्रकार से आये है। वे इस ग्रन्थ मे संकलित है। इस तरह यह जीवन वृत्त का कोश है।

हम आपके सामने 'वर्धमान जीवन कोश' प्रथम खण्ड को रख रहे हैं। प्रस्तुत ग्रन्थ का प्रतिपादन अत्यन्त प्राञ्जल एव प्रभावक रूप मे सूक्ष्मता के साथ किया गया है। यह भगवान महावीर की जीवनधारा को शास्त्रों के आधार पर बताने वाला अनुपम ग्रन्थ है। वर्धमान जीवन-कोश के द्वितीय खण्ड को जल्द ही प्रकाशित करने की योजना है। इसमे वर्धमान के पूर्वभव तथा उनके जीवन से सम्बन्धित प्राय. सभी घटनाओं का रोचक वर्णन मिलेगा।

परमाराध्य युगप्रधान आचार्यश्री तुलसी हमारी प्रार्थना पर ध्यान देकर प्रस्तुत कोश पर आशीर्वचन लिखा—इसके लिये उनके प्रति श्रद्धावनत है।

L. D Institute of Indology अहमदाबाद के डाइरेक्टर दलसुखभाई मालवणिया जो जैन दर्शन के उद्भट विद्वान है। प्रस्तुत कोश पर 'दो शब्द' लिखकर हमे अनुगृहीत किया है तथा लखनऊ के डा० ज्योति प्रसाद जैन जो जैन दर्शन के उच्च कोटि के विद्वान है प्रस्तुत ग्रन्थ पर 'Foreward' लिखकर हमे अनुगृहीत किया है। इसके लिए हम उन दोनों विद्वानो के प्रति अत्यन्त आभारी है।

स्व० श्री मोहनलालजी बाठिया तथा श्रीचदजी चोरड़िया ने अनेक पुस्तकों का गहन अध्ययन कर प्रस्तुत कोश तैयार कर हमें प्रकाशित करने का मौका दिया, उनके प्रति भी हम आभारी है।

स्व० श्री राजमलजी बोथरा जिनका निधन अभी हाल में ही हो गया है। हमारी संस्था के सभापति पद से, श्री बाठियाजी के बाद हमारी सस्था को मार्ग दर्शन देते रहे एव इस कोश को प्रकाशित करने मे तन, मन, धन से सहयोग देते रहे उसके प्रति हम अत्यन्त कृतज्ञ है। समिति आपकी सेवाओ को सदैव स्मरण रखेगी।

हमारी समिति के निर्णयानुसार १००) रु० देने वाले सज्जनों को १३०) रु० की निम्नलिखित पुस्तकें दी जाती है।

१ —मिथ्यात्वी का आध्यात्मिक विकास मूल्य १५)

२ —क्रिया कोश मूल्य १५)

३—वर्धमान जीवन-कोश, प्रथम खण्ड मूल्य ५०)

४—वर्धमान जीवन-कोश, द्वितीय खण्ड ( प्रेस मे ) मूल्य ५०)

कतिपय व्यक्तियों ने अग्रिम ग्राहक बन कर पुस्तकों को खरीद कर हमारा उत्साह बढाया है और हमें आशा है कि सभी जैन बन्धु इस कार्य मे सहयोगी होंगे ।

मेरे सहयोगी—जैन दर्शन समिति के मन्त्री श्री मांगीलाल जी लूणिया, सभापति स्व० श्री राजमलजी बोथरा, उपसभापति श्री हणुतमलजी बांठिया, श्री केवलचन्दजी नाहटा, श्री धर्मचदजी राखेचा, श्री बच्छराजजी सेठिया, श्री रतनलालजी रामपुरिया, श्री चदनमलजी मणोत आदि समिति के सभी उत्साही सदस्यों, शुभचिन्तकों एव सरक्षकों का साह्य और निष्ठा का उल्लेख करना मेरा कर्तव्य है । जिनकी इच्छाएँ और परिकल्पनायें मूर्तरूप में मेरे सामने आ रही हैं । श्री सूरजमलजी सुराना का भी हमे सहयोग रहा है ।

जैन दर्श समिति ने जैन दर्शन के प्रचार करने के उद्देश्य से इसका मूल्य केवल ५०) रखा है । जैन, जैनेतर सभी समुदाय से हमारा अनुरोध है कि 'वर्धमान जीवन कोश' प्रथम खण्ड को क्रय करके अतत: अपने सम्प्रदाय के विद्वानो, भडारों मे, पुस्तकालयों में उसका यथोचित वितरण करने में सहयोग दे ।

भा प्रिन्टर्स तथा उनके कर्मचारी भी धन्यवाद के पात्र है जिन्होंने अनेक बाधाओं के होते हुए भी (प्रेसकर्मचारियों की हड़ताल, बिजली लोडसेडिंग आदि) प्रकाशित करने में सक्षम रहे ।

मोहनलाल बैद
मन्त्री
जैन दर्शन समिति

३० जून, १९८०
कलकत्ता

# प्रस्तावना

जैन दर्शन सूक्ष्म और गहन है तथा मूल सिद्धान्त ग्रन्थों मे इसका क्रमवद्ध तथा विषयानुक्रम नहीं होने के कारण इसके अध्ययन मे तथा इसके समझने मे कठिनाई होती है। अनेक विषयों के विवेचन अपूर्ण अधूरे है अतः अनेक स्थल इस कारण से भी समझ मे नही आते है। अर्थ बोध की इस दुर्गमता के कारण जैन-अजैन दोनों प्रकार के विद्वान् जैन दर्शन के अध्ययन से सकुचाते है। क्रमवद्ध और विषयानुक्रम विवेचन का अभाव जैन दर्शन के अध्ययन मे सबसे बडी बाधा उपस्थित करता है—ऐसा हमारा अनुभव है।

अध्ययन की बाधा मिटाने के लिये हमने जैन विषय कोश की एक परिकल्पना बनायी और उस परिकल्पना के अनुसार समग्र आगम ग्रन्थों का अध्ययन किया और उस अध्ययन के आधार पर सर्वप्रथम हमने विशिष्ट पारिभाषिक दार्शनिक और आध्यात्मिक विषयों की एक सूची बनाई। विषयों की सख्या १००० से भी अधिक हो गई तथा इन विषयों का सम्यक् वर्गीकरण करने के लिये हमने आधुनिक सार्वभौमिक दशमलव वर्गीकरण करने का अध्ययन किया। तत्पश्चात् बहुत कुछ इसी पद्धति का अनुसरण करते हुए हमने सम्पूर्ण वाङ्मय को १०० वर्गों मे विभक्त करके मूल विषयों को वर्गीकरण की एक रूपरेखा ( देखें पृ० १० ) की। यह रूपरेखा कोई अन्तिम नहीं है। परिवर्तन, परिवर्द्धन तथा सशोधनकी अपेक्षा भी रह सकती है। मूल विषयों की सूची भी हमने तैयार की है। उनमे से जीव-परिणाम ( मूल विषयांक ०४ ) की उपविषय सूची लेश्या कोश मे दी गई है तथा कर्मवाद ( मूल विषयांक १२ ) तथा क्रियावाद ( मूल विषयांक १३ ) की उपसूची क्रियाकोश मे दी गई है। जीव-परिणाम, कर्मवाद तथा क्रियावाद की वह उपसूची भी परिवर्तन, परिवर्द्धन व सशोधन की अपेक्षा रख सकती है।

जैनागम समवायांग सूत्र, समवाय ५४ में चौवन उत्तम पुरुषों का जो उल्लेख है वह इस प्रकार है—

"भरहेरवएसु ण वासेसु एगमेगाए उस्सप्पिणीए ओसप्पिणीए चउवन्न चउवन्न उत्तम-पुरिसा उप्पज्जिसु वा उप्पज्जति वा उप्पज्जिस्सति वा। तजहा—चउवीसं तित्थयरा, बारस चक्कवट्टी, नव बलदेवा, नव वासुदेवा।"

अर्थात् भरत और ऐरभरत क्षेत्र मे प्रत्येक उत्सर्पिणी और अपसर्पिणी मे ५४—५४ उत्तम पुरुष उत्पन्न हुए हैं, होते हे और होंगे। वे है—२४ तीर्थङ्कर, १२ चक्रवर्ती, ९ बलदेव और ९ वासुदेव।

प्रस्तुत ग्रन्थ मे इस अवसर्पिणी काल के चौबीसवें "तीर्थङ्कर-वर्धमान" के जीवन विषयक च्यवन से परिनिर्वाण तक—विवेचन है।

जैनागम मे ऐसे महापुरुषो के लिए 'उत्तम पुरुष 'सज्ञा' है किन्तु बाद मे शलाका पुरुष सज्ञा विशेष रूढ हुई है। इन शलाका महापुरुषो की सख्या श्री मज्जिनसेनाचार्य तथा श्रीमद् हेमचन्द्राचार्य ने ६३ दी है। ९ वासुदेवों के शत्रु प्रतिवासुदेवो की ९ सख्या ५४ मे जोड़ने मे ६३ की सख्या बनती है।

श्री भद्रेश्वरसूरि ने अपनी कहावली ( अमुद्रित ) मे ९ नारदो की सख्या जोड़कर शलाकापुरुषों की सख्या ७२ दी है। श्री हेमचद्राचार्य 'शलाकापुरुष का अर्थ 'जातरेखा[1]' ऐसा अर्थ करते है और भद्रेश्वर सूरि ने 'सम्यक्त्व रूप शलाका से युक्त' ऐसा अर्थ करते है।[2]

शीलांगाचार्य ने "चउप्पन्नमहापुरिसचरिय" मे किसी भी पत्नी का नाम निर्देश न करके वर्धमान स्वामी का अनेक कन्याओं के साथ पाणिग्रहण बतलाया है (पृ २७२) परन्तु अन्य ग्रन्थों मे आयारो, कल्पसूत्र आदि मे वर्धमान स्वामी की यशोदा नाम एक ही पत्नी का का उल्लेख किया है।

इसी प्रकार प्रस्तुत ग्रन्थ मे अस्थिक सर्प के द्वारा मारे गये मनुष्यों की हड्डियों से बने हुए मन्दिर का तथा उसके द्वारा वर्धमान स्वामी को किये गये उपसर्ग का वर्णन है ( पृ० २७५ ) परन्तु अन्य ग्रन्थों मे बैल मरकर शूलपाणि यक्ष होता है। उसके द्वारा फैलाई गई महामारी के कारण मृत मनुष्यो की हड्डियों से बने हुए मन्दिर आदि के प्रसग का उल्लेख मिलता है।

तीर्थङ्कर वर्धमान—जीव द्रव्य ( जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण सख्या ·०३ ) के अन्तर्गत तथा जीवनी ( जैन वाङ्मय का दशमलव वर्गीकरण सख्या ९२ ) के अन्तर्गत

१—"त्रिषष्टि : शलाकाभूता शलाकापुरुषा:, पुरुषेषु जातरेखा इत्यर्थ" ( यशोविजय ग्रन्थ माला सटीक अभिधान चिंतामणि पत्र—२८१ )

२—न य सम्मत्तसलायारहिया नियमेणिमे जओ तेण।
होंति सलाया पुरिसा महत्तरो····· ····· ···।

— कहावली

समादिष्ट है। हमने जीवद्वार के उपविषयो सूची तथा जीवनी के उपविषयों की सूची अलग-अलग दी है। ( देखें पृ० १३-१४ ) इन सूचियों मे भी परिवर्तन, परिवर्द्धन तथा संशोधन की अपेक्षा रह सकती है। जीवद्वार मे वर्धमान नाम विषयाक ३५४ है तथा जीवनी मे नामशब्द विषयाक ६२२४ है। विद्वद्वर्ग से हमारा निवेदन है कि वे इन विषय सूचियों का गहरा अध्ययन करे तथा इनमें परिवर्तन, परिवर्द्धन व सशोधन सम्बन्धी अथवा अपने अन्य बहुमूल्य सुझाव भेजकर हमें अनुगृहीत करे। हमने इस पुस्तकमें जैन आगम तथा जैन आगमेतर साहित्य का अध्ययन कर वर्धमान जीवनसे सम्बन्धित यथाशक्ति सभी पाठोंका सकलन करने का प्रयास किया है। फिर भी यह दावा नहीं कर सकते कि कोई पाठ छुटा नहीं है। हमारी छद्मस्थता के कारण, हमारे प्रमादवश पाठ छुट गये हों तो कोई आश्चर्य नही है।

पाठो के सकलन सम्पादन मे प्रयुक्त ग्रन्थो की सूची में यद्यपि हमने कतिपय ग्रन्थों का ही नाम दिया है तथापि अध्ययन हमने अधिक ग्रन्थो का किया है। चूर्णी, नियुक्ति, टीका आदि का भी अध्ययन किया है। दिगम्बर ग्रन्थ-कषायपाहुड वड्ढमाणचरिउ, वीरजिणिंदचरिउ, वर्धमान, चरितम् उत्तम पुराण आदि गन्थों का भी उपयोग किया है।

'लेश्याकोश तथा क्रियाकोश आदि की तरह पाठों का मिलान हमने कई मुद्रित प्रतियों से किया है। यद्यपि हमने सदर्भ एक ही प्रति का दिया है।

सम्पादन में निम्नलिखित बातों को हमने आधार माना है—

१ — पाठो का सकलन और मिलान

२ — विषय के उपविषयों के वर्गीकरण तथा

३—हिन्दी अनुवाद

अस्तु पाठों के मिलान के लिए हमने कई मुद्रित प्रतियो की सहायता ली है और यदि कोई महत्वपूर्ण पाठान्तर मिला तो उसे शब्द के बाद ही कोष्ठक में दे दिया है।

जहाँ 'वर्धमान' सम्बन्धी पाठ स्वतन्त्र रूप मे मिल गया है वहाँ हमने उसे उसी रूप मे दे लिया है लेकिन जहाँ वर्धमान सम्बन्धित पाठ अन्य विषयों के साथ सम्मिश्रित दिये गये है वहाँ हमने निम्नलिखित दो पद्धतियों को अपनाया है—

(१) पहली पद्धति में हमने सम्मिश्रित पाठों से 'वर्धमान' सम्बन्धी पाठ अलग निकाल लिया है तथा जिस सन्दर्भ मे वह पाठ आया है उस सन्दर्भ को प्रारम्भ में कोष्ठक में देते हुए उसके बाद वर्धमान सम्बन्धी पाठ दे दिया है। ( देखें विषयांक ३८१ )

(२) दूसरी पद्धति मे हमने सम्मिश्रित पाठों मे से जो पाठ वर्धमान से सम्बन्धित नही है उसको बाद देते हुए वर्धमान सम्बन्धी पाठ ग्रहण किया है—( देखें विषयांक '१४१ )

वर्गीकृत उपविषयों में हमने मूल पाठों को अलग-अलग विभाजित करके भी दिया है तथा कहीं-कहीं समूचे मूल पाठ को एक वर्गीकृत उपविषय में देकर उस पाठ में निर्दिष्ट अन्य वर्गीकृत उपविषयों में उक्त मूल पाठ को बार बार उद्धृत न करके जहाँ समूचा मूल पाठ दिया गया है उस स्थल को इंगित कर दिया है।

'लेश्या कोश' तथा 'क्रिया कोश' की तरह 'वर्धमान जीवन-कोश' को भी हमने दशमलव वर्गीकरण से विभाजित किया है। हमने वर्धमान जीवन-कोश को तीन खंडो में विभाजित किया है—जिसका प्रथम खण्ड आपके हाथों में है। इसके मूल विभाग इस प्रकार है –

·० नाम शब्द विवेचन

·१ च्यवन से जन्म

·२ जन्म से गृहस्थ काल

·३—·४ साधना काल

·५—·६ तीर्थङ्कर काल—केवलिकाल

·७ परिनिर्वाण

·८ फूटकर पाठ— वर्धमान सम्बन्धी

·९ विविध विषय—वर्धमान सम्बन्धी

शब्द विवेचन का विभाजन निम्न प्रकार से हुआ है—

·० नाम शब्द विवेचन

·०१ नाम शब्द व्युत्पत्ति, प्राकृत, संस्कृत-पाली-अपभ्रंश भाषाओं में

·०२ नामकरण—नाम और गोत्र

·०३ 'वर्धमान' के अन्य नाम

·०४ सविशेषण ससमास-सप्रत्यय नाम शब्दों की सूची और परिभाषा

·०५ परिवार-पारिवारिक व्यक्तियों के नाम

·०६ प्रमुख साधु साध्वियों के नाम

·०७ प्रमुख श्रावक-श्राविकाओं के नाम

·०८ सम-सामयिक व्यक्तियों के नाम

·०९ नाम का नय और निक्षेप की अपेक्षा विवेचन

सर्वज्ञ-सर्वदर्शी में हमने सामान्य केवली व तीर्थङ्कर को ग्रहण किया है। सर्वज्ञ सर्वदर्शी वर्धमान तीर्थङ्कर का विषयांकन हमने ३५४ किया है। इसका आधार है यह है कि सम्पूर्ण जैन वाङ्मय को १०० विभागों में विभाजित किया गया है। (देखें मूल वर्गीकरण सूची पृ० १०-१२)। इसके अनुसार जीव का विषयांकन ०३ है। जीव को ६० विभागों में

निगत किया गया है ( देखो जीव वर्गीकरण सूची पृ० १६ ) इसके अनुसार वर्धमान का विषयांकन ५४ होता है। अतः जीवद्वार के भेदों में विषयांकन हमने ३५४ किया है। जीवनी का विषयांकन हमने ६२२४ किया है। इसका आधार इस प्रकार है—जैन वाङ्मय के मूल वर्गीकरण में जीव का विषयांकन ०६ है तथा जीवनी ( महापुरुषों की जीवनी ) के उपवर्गीकरण में तीर्थङ्कर वर्धमान का विषयांकन २४ है अतः जीवनी में विषयांकन ६२२४ किया है।

वर्धमान सम्बन्धी तुलनात्मक अध्ययन के लिए हम कई असुविधाओं के कारण अन्य धर्मों के दार्शनिक ग्रन्थों का सम्यग् अध्ययन नहीं कर सके, केवल मज्झिम निकाय, अंगुत्तर निकाय, यजुर्वेद आदिका अध्ययन किया। उससे प्राप्त वर्धमान ( महावीर ) जीवनी सम्बन्धी पाठों को हमने दे दिया है।

सामान्यतः अनुवाद हमने शाब्दिक अर्थ रूप ही किया है लेकिन जहाँ विषय की गंभीरता या जटिलता देखी है वहाँ अर्थ को स्पष्ट करने के लिये विवेचनात्मक अर्थ भी किया है। कहीं-कहीं भावार्थ भी लिया है। विवेचनात्मक अर्थ करने के लिये हमने सभी प्रकार की टीकाओं तथा अन्य सिद्धान्त ग्रन्थों का उपयोग किया है। छद्मस्था के कारण यदि अनुवादों में या विवेचन करने में कहीं कोई भूल भ्रान्ति व त्रुटि रह गई हो तो पाठक वर्ग सुधार लें। जहाँ मूल पाठ में विषय अस्पष्ट रहा है वहाँ मूल पाठ के अर्थ को स्पष्ट करने के लिए हमने टीकाकारों के स्पष्टीकरण को भी अपनाया है तथा स्थान-स्थान पर टीका का पाठ भी उद्धृत कर दिया है।

अस्तु वर्धमान जीवन-कोश—श्वेताम्बर आगम तथा दिगम्बर तथा श्वेताम्बर सिद्धान्त ग्रन्थों से तैयार किया गया है। सम्पादन, वर्गीकरण तथा अनुवाद के काम में नियुक्ति, चूर्णी, वृत्ति, भाष्य आदि का भी उपयोग किया गया है।

सम्भव है हमारी छद्मस्था के कारण तथा मुद्रक के कर्मचारियों के प्रमादवश पुस्तक की छपाई में कुछ अशुद्धियाँ रह गई हों। आशा है पाठकगण अशुद्धियों के लिए हमें क्षमा करेंगे तथा आवश्यकतानुसार संशोधन कर लेंगे।

हमारी कोश परिकल्पना का अभी भी परीक्षण काल चल रहा है अतः इसमें अनेक त्रुटियाँ हों तो कोई आश्चर्य की बात नहीं है। लेकिन इस हमारी परिकल्पना में पुष्टता आ रही है। तथा हमारे अनुभव से यथेष्ट समृद्धि हुई है इसमें कोई सन्देह नहीं है। पाठक वर्ग से सभी प्रकार के सुझाव अभिनन्दनीय है। चाहे वे संपादन, अनुवाद या अन्य किसी प्रकार के हों। आशा है इस विषय में विद्वद्वर्ग अपने सुझाव भेजकर हमें पूरा सहयोग देंगे।

अस्तु गर्भ हरण का प्रसंग दिगम्बर परम्परा मे अभिमत नहीं हैं तथा दिगम्बर परम्परा मे महावीर का दाम्पतिक जीवन मान्य नहीं है। कल्पसूत्र मे सहरणकाल को भी अज्ञात बताया है। किसी अपेक्षा विशेष से ही यथार्थ हो सकता है। तत्वत. तो अवधि ज्ञान युक्त महावीर के लिए वह अगम्य नहीं हो सकता।

दिगम्बर ( हरिवशपुराण ) परम्परा भगवान महावीर का पाणि-ग्रहण तो नहीं मानती—पर इतना अवश्य मानती है कि माता-पिता की ओर से उनके विवाह का वातावरण बनाया गया था। अनेक राजा अपनी-अपनी कन्याएँ उन्हें देना चाहते थे। राजा जितशत्रु अपनी कन्या यशोदा का उनके साथ विवाह करने के लिये विशेष आग्रहशील था। पर महावीर ने विवाह करना स्वीकार नहीं किया।

वर्धमान स्वामी ने अचेलक धर्म का उपदेश दिया है और महामुनि पार्श्वनाथ ने सचेलक धर्म का प्रतिपादन किया है। अचेलक का अर्थ वस्त्र-विहीनता ही नही है। स्थानांग स्था० ५, उ ३ के अनुसार अल्पवस्त्रता भी अचेलक का अर्थ होता है।

—( देखें पाइयसद्दमहण्णवो, पृ० २४। )

धनजय ने अपनी नाममाला मे वर्धमान का एक नाम अन्त्यकाश्यप माना है।[1] भगवान् महावीर इक्ष्वाकुवशी थे।[2] बौद्धपिटकोंमें भगवान महावीरका उल्लेख 'निगठनातपुत्त' के नाम से होता है।[3] णायपुत्त की सस्कृत छाया 'नागपुत्र' भी हो सकती है। औपातिक सूत्र १४ की वृत्ति मे नायका अर्थ ज्ञात अथवा नाग ( नागवश ) किया है। इतिहास में ज्ञातवश का कोई प्रसिद्ध वश नहीं है, नाग वश बहुत प्रसिद्ध है। कोल्लाक सन्निवेश में नायकुल की पोषधशाला थी।[4] भगवान महावीर को निर्वाणवादियों मे श्रेष्ठ कहा गया है।[5] बुद्ध शाक्यवशी तथा महावीर नागवशी थे। भगवान महावीर को ज्ञातपुत्र—नागपुत्र से भी सबोधित किया जाता रहा है।

पालित्रिपिटकों मे कई स्थानो पर दीर्घ तपस्वी, सर्वज्ञ, सर्वदर्शी विशेषणों के साथ निर्ग्रन्थज्ञातृपुत्रभगवान महावीर का उल्लेख किया गया है। मज्झिमनिकाय ( चूलदुक्ख

१—धन० नाम० ११५। पृ० ५८
२—विशेष आव० भाष्य ११७
३—दीर्घनिकाय-सामञ्ञफल सुत्त १८।२१
विनय पिटक महोवग्ग पृष्ट २४२
४—उवासग० ११६७
५—सूय० ११६।२१

सुत्तान्त ) में उल्लेख है—आवुस ! निर्ग्रन्थ ज्ञातृपुत्र सर्वज्ञ सर्वदर्शी है। वे अपरिशेष ज्ञान-दर्शन सम्पन्न है।

अस्तु वर्धमान जीवन कोश—द्वितीय खण्ड की हमारी तैयारी अधिकाश सम्पूर्ण हो चुकी है। इसमे वर्धमान तीर्थङ्कर के पूर्व भवों का तो विवेचन रहेगा ही और भी प्रचुर सामग्री मिलेगी।

हम जैन दर्शन समिति के आभारी है जिसने वर्धमान जीवन के प्रकाशन की सारी व्यवस्था की जिम्मेवारी ग्रहण की। 'युगप्रधान आचार्यश्री तुलसी' के प्रति भी हम श्रद्धावनत है जिन्होंने अति व्यस्तता के कारण भी प्रस्तुत कोश पर आशीर्वचन लिखा। हम बन्धुवर जबरमलजी भडारी के अत्यन्त आभारी है जिन्होने सदा इस कार्य के लिये हमे प्रोत्साहित किया है। L D Institute of Indology अहमदाबाद के डाईरेक्टर श्री दलसुख भाई मालवणिया के प्रति हम आभारी है जिन्होंने प्रस्तुत कोश पर 'दो शब्द' लिखे तथा लखनऊ के डा० ज्योतिप्रसाद जैन को हम कभी नहीं भूल सकते—जिन्होंने समय समय पर अपने बहुमूल्य सुझाव देते रहे तथा प्रस्तुत कोश पर "Foreword" लिखा। हम उन सभी देश-विदेशी विद्वानो को धन्यवाद देते हैं जिन्होने लेश्या कोश, क्रिया कोश के ऊपर अपनी सम्मतियाँ भेजकर हमारा उत्साह वर्द्धन किया है।

युगप्रधान आचार्यश्री तुलसी तथा युवाचार्य श्री महाप्रज्ञ की महान दृष्टि हमारे पर सदैव रही है—जिसे हम कभी भूल नहीं सकते हैं।

हम स्व० ताजमलजी बोथरा, नेमीचन्दजी गधइया, मोहनलालजी वैद, मांगीलालजी लूणिया, जयसिंहजी सिंघी, केवलचदजी नाहटा, रतनलालजी रामपुरिया, धर्मचदजी राखेचा सूरजमलजी सुराना आदि आदि सभी बन्धुओं को धन्यवाद देते है जिन्होंने हमारे विषय कोश निर्माण परिकल्पना मे हमे किसी न किसी रूप मे सहयोग दिया है।

३० जून, १९८० —श्रीचंद चोरड़िया
कलकत्ता

# दो शब्द

पूज्य पंडित सुखलालजी के साथ बनारस से जब भी कलकत्ता जाना होता तो वहाँ श्री मोहनलालजी बांठिया के घर अवश्य जाना होता। उसके दो कारण थे। एक श्रीमती हीराकुमारीजी की बहन का वह घर था और श्रीमती हीराकुमारीजी पंडितजी की सलाह अनुसार संस्कृत विद्यामें निष्णात हुई थी और दूसरा यह कि श्री बांठियाजी जैन आगमके सूत्रों का विविध विषयों की दृष्टि से वर्गीकरण कर रहे थे और उसमें पंडितजी का पूरा रस था विषयो का वर्गीकरण किस प्रकार हो इसकी चर्चा भी विस्तार से होती थी। श्री बांठियाजी गणितज्ञ भी थे अतएव विषयो का विभाजन कोलन पद्धति से कर रहे थे। जिस प्रकार पुस्तकालयों मे पुस्तकों का विभाजन होता है। पंडितजी को वे अपनी पद्धति को विवेचन करके बतलाते थे और उस पद्धति की विसेषताका भी वर्णन करते थे। यह बात मैं १९३६-३७ की कर रहा हूँ। उसके बाद तो जीवन भर अपने व्यवसाय के साथ-साथ इस आगम वर्गीकरण का कार्य श्री बांठियाजी करते रहे। और फाइलों का ढेर लग गया। अपने जीवन के अंतिम वर्षों मे उस सामग्री में से उन्होंने 'क्रिया-कोश' और 'लेश्या-कोश' प्रकाशित करवाया। अब वे नहीं रहे। और उनके शेष कार्य को श्री श्रीचंदजी चोरड़िया कर रहे है और अब उन्होंने यह 'वर्धमान जीवन-कोश' संपादित करके प्रकाशित किया है। श्री बांठियाजी की अपनी सूझ-बूझ का पूरा लाभ तो इस ग्रन्थ को मिला नही किन्तु उनके द्वारा संकलित सामग्री को श्री चोरड़िया अपनी समझ के अनुसार संपादित करके जिज्ञासुओं के समक्ष रखा है। उससे जिज्ञासु और संशोधक दोनों की जिज्ञासा की संपूर्ति अवश्य होती है।

इसमे भगवान् महावीर का समग्र जीवनकथा के विषय मे जो सामग्री आगमों मे उपलब्ध होती है उसका संकलन हुआ ही है। साथ ही उस मूल सामग्री को बाद के आचार्यों ने किस प्रकार सजाया है उसका भी ज्ञान इस कोश से जिज्ञासुओं को सहज ही में हो जाता है।

इसमें मूल श्वेताम्बर जैन आगमों से तो सामग्री ली ही गई है और आगमों की टीकाओं—निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि, संस्कृत टीका से भी सामग्री एकत्र की गई है। इतना ही नही उसके अलावा दिगम्बर मौलिक ग्रन्थों कसायपाहुड आदि का भी उपयोग किया गया है इतना ही नहीं किन्तु श्वेताम्बर और दिगम्बर पुराणों और आचार्यों लिखित संस्कृत,

प्राकृत, अपभ्रंश भाषा में लिखे गये महावीर के चरित्र ग्रन्थों से भी सामग्री का संकलन किया गया है। इस तरह यह वास्तविक रूप से 'वर्धमान जीवन-कोश' नाम को सार्थक करता है।

संपादक श्री चोरड़िया इस परिश्रम साध्यकार्य के लिए धन्यवाद के पात्र हैं। और संकलन करने मे उन्होंने अपनी बहु श्रुतता का पूरा परिचय दिया है—इसमें सन्देह नहीं। इस कोश मे अब भगवान महावीर के जीवनके विषय मे शोधपूर्ण चरित्र लिखनेको सामग्री विद्वानों के समक्ष उपस्थित कर दी है अतएव कोई विद्वान भगवान महावीर के चरित्र को आधुनिक पद्धति से लिखना चाहे तो उसके लिए यह ग्रन्थ मार्गदर्शक बन सकेगा।

एक क्षति की ओर ध्यान दिलाना आवश्यक है। जो अवतरण दिये है उनमे काल-क्रम का ध्यान रखना जरूरी होता है। अवतरों के देने के क्रम सर्वप्रथम आगम उसके बाद उनकी टीकाओं मे निर्युक्ति, भाष्य, चूर्णि और संस्कृत टीका देने के बाद ही पउमचरिय, उत्तरपुराण, त्रिशलकापुरुषचरित्र आदि का निर्देश किया जाय तब ही भ० महावीर की जीवन कथामे कोन-सी बात किस ग्रन्थ मे सर्वप्रथम दी गई इसका बोध होना सरल बनता है। इस क्षति की ओर इसलिए ध्यान दिलाना जरूरी है कि श्री बांठियाजी की सामग्री मे से अभी ऐसे कई कोश प्रकाशित होने की सम्भावना है। अतएव मेरा नम्रनिवेदन है कि श्री चोरड़िया अगले कोशों मे अवतरण देने के समय कालक्रम का अवश्य ध्यान रखें।

अहमदाबाद —दलसुख मालवणिया

३-१२-७६

# FOREWORD

Vardhamana, better known as Bhagwan Mahavira, was the last in the series of twenty-four Tirthankaras of the Jaina tradition. He is without doubt a historical celebrity who lived in the sixth century before Christ, i. e from 599 to 527 B. C, and occupies an important place in the cultural history of India. Acclaimed as one of the greatest teachers of mankind, he possesses a universal appeal and an all-time relevance. The religious, philosophical and cultural system now known as the Jaina owes its final shaping to Bhagwan Mahavira. He was not the original founder of this system which, in its genesis, reaches back to early pre-historic times when Lord Rishabha, the First Tirthankara, taught man the rudiments of human civilization, the manner to live a meaningful life, and the Ahimsite path to liberation through renunciation and spiritual uplift. The succeeding Tirthankaras, right up to parshvanatha (877-777 B. C) the penultimate, and Vardhamana Mahavira (599-527 B. C) the last of them, preached the same creed for the good of all the living beings, in their own ways and respective times. Naturally, the Jains (followers of the Jinals creed), all over the world, adore Mahavira, the Jina, as the most worshipful one.

A few years ago, the 2500th anniversary of Lord Mahavira's Nirvana was celebrated all over India, and even abroad, with befitting zeal One salutary effect of these celebrations was that Mahavira's name received an unprecedented publicity which made people curious to know more about this great benefactor of mankind Consequently, scores of books, big and small, dealing with the life and teachings of the Lord, written by different scholars and in different languages, were published.

The present work, The Vardhaman Jivana-kosha, or a 'dictionary of Mahavira's biographical Data', is a valuable addition to modern literature on the subject. It is not actually a biography of

the hero, but is a topical dictionary of the biographical details relating to Mahavira, as available in the different literary sources. For this purpose, the learned compiler and editor of this book has selected some ninty three works, including 25 canonical texts and 31 other works of the Shvetambara tradition, 12 of the Digambara, 8 Budhist, 5 Brahmanical puranas, and 12 modern dictionaries and reference books The details have been classified topically in the international decimal system, giving, under each topic, the information in the original with translation in Hindi and proper reference, as gleaned from different sources Thus it is not only a uniqne but also a very useful and handy reference book for source material on Mahavira's life, at least so far as the Shvetambara version of the Lord's biography is concerned Naturally, the Shvetambara sources have been almost exhaustively utilised, and in places where Digambra sources have also been quoted, the differences between the two traditions have been pointed out The learned compiler seems to have missed noticing the interesting bit of information given by Jinasena Suri's Harivamsha (II, 13) whieh supplies the names of Mahavira's grandparents as King Sarvartha and queen Shrimati The statement that whereas the Shvetambara works give the name of Mahavira's family as Jnatri, the Digambara call it Natha, is not quite correct-the Digambara author Pujyapada, of the 5th century A. D specifically describes Mahavira as 'The moon of the Jnata family.' There is other evidenee, too, in support of the fact that the Digambara authors also believed the name of the family to have been Jnata, Jnatri or Jnatrika It would, perhaps, not be correct to say that the form of the name Vardhamana used by Kundakunda, Vattakera, Yativrashabha, etc. is not Prakrit but is Apabhramsha.

The scheme of compiling such topical dictionaries was initiated and launched upon by the late lamented Sri Mohan Lal Banthia who, with the assistence of Pt. Srichand Choraria, published the Leshya-Kosha in 1966 and the Kriya-Kosha in 1969. The Pudgala-Kosha and Dhyna-Kosh seem to have also been compiled. The Vardamana-Jivana-Kosha is the third publication of the series, but whereas the other Koshas of the series are related to certain specific

philosophical concepts, the present one concerns the life-story of a historical personage. Since Banthiaji's demise in 1976, the work of its completion and editing fell solely upon Pt Chorariaji who acquitted himself of this task with flying colours. The patience, perseverance and hard work put into it is a credit to him for which he deserves hearty congratulations. The office bearers and members of the Jaina Philosophical Society, Calcutta, who have undertaken he work of implementing the schemes of Banthiaji in this direcion also deserve thanks for enabling pt. Choraria to complete the work and publishing it

Jyoti Nikunj, Jyoti Prasad Jain
Charbagn, Lucknow-1
March 12, 1980.

# विषय-सूची

| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |

| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

विषय पृष्ठ

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|

विषय पृष्ठ

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

विषय पृष्ठ

विषय पृष्ठ

विषय | पृष्ठ

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|

विषय — पृष्ठ

—o—

## '०० नाम शब्द विवेचन

## '०१ नाम शब्द व्युत्पत्ति

### ०११ प्राकृत में 'वद्धमाण' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वद्धमाण

पद—सज्ञा

लिंग—पुंलिग

धातु- √वद्ध वृद्धि होना, भरती होना।

—पाइ० पृष्ठ ६२१,६२५

"वद्धमाण" नाम शब्द पारिभाषिक शब्द के मूल धातु का रूप नही है।

यदि सस्कृत शब्द 'वर्धमान का प्राकृत रूप "वद्धमाण" बना—ऐसा माना जाय तो वर्धमान शब्द के अनादि न का ण आदेश होता है नो णः ( हेम०८।१।२२८ ) द्र के रेफ का विकल्प से लुक् होता है ( द्रे रो वा ३।४। वर० ) यथा—

रूद्रो > रूदो। भद्रं > भद्दं समुद्रो > समुद्दो।

वचनम् > वअणं। शयनम् > सअणं

अत सस्कृत शब्द, 'वर्धमान' का प्राकृत रूप 'वद्धमाण' बना ऐसा समझना चाहिए।

आया० श्रु २ अ १५। सु १६ मे कहा है—

"समणे भगवं महावीरे कासवगोत्ते। तस्स णं इमे तिण्णि णामधेज्जा, एवमाहिज्जंति, तंजहा—१—अम्मापिउसंतिए "वद्धमाणे" २—सह-सम्मुइए "समणे" ३—"भीमं भयभेरवं उरालं अचेलयं परिसहं सहइ" त्ति कट्टु देवेहिं से णामं कयं "समणे भगवं महावीरे"।

श्रमण भगवान महावीर का काश्यप गोत्र था। उनके तीन नाम थे—

(१) माता-पिता का नियत किया हुआ नाम 'वर्धमान' था।

(२) सहज गुणो के कारण वे 'श्रमण' कहलाते थे।

(३) भयकर-भय-भैरव को तथा अचेल आदि परीषहो को सहन करने के कारण देवों ने उनका नाम 'श्रमण भगवान महावीर' दिया था।

आया० श्रु २ अ १५। सू १३ मे कहा है—

तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो XXX मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गेणं इमेया रूवं णामधेज्जं करेंति—जओ णं पभिइ इमे कुमारे तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिंसि गब्भे आहुए, तओ णं पभिइ इमं कुलं, विउलेणं हिरण्णेणं सुवण्णेणं धणेण धण्णेणं माणिक्केण मोत्तिएणं संख-सिलप्पवालेणं अईव-अईव परिवड्ढइ, तो होऊ णं कुमारे 'वद्धमाणे'।

भगवान के माता-पिता ने मित्रो, ज्ञातिजनो स्वजन, सबंधियो को इस प्रकार कहकर नाम रखवाया—जब से यह कुमार क्षत्रियाणी त्रिशला के उदर मे गर्भ रूप से आया है, तभी से इस कुल मे विराट् चाँदी, सोने, धन, धान्य माणिक, मोती, शख, पुखराज मूँगा आदि की अतीव-अतीव वृद्धि हुई है अतः कुमार का नाम 'वर्धमान' रखा जाय।

·०१·२ पाली में 'वद्धमाण' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वद्धमाण

पद—सज्ञा

लिंग—पुंलिंग

धातु—√वद्ध

प्राकृत 'वद्धमाण' शब्द की व्युत्पत्ति की तरह इसकी भी व्युत्पत्ति समझनी चाहिए।

·०१·३ संस्कृत मे 'वर्धमान' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वर्धमान

पद—सज्ञा

लिंग—पुंलिंग

धातु—√ वृध_√ वर्ध् >वर्धति, वर्धयति—

वर्ध् धातु में 'मान' प्रत्यय के योग से 'वर्धमान' शब्द बनता है।

—आप्टे सस्कृत अग्रेजी छात्र कोष पृ० ४९४,५३०

वीरवर्धमानचरितम् मे सकलकीर्ति ने कहा है—

"वर्धमानश्रिया वर्धमानकीर्त्या जगत्त्रये।

वर्धमानेन यो वर्धमानं नामाप वासवैः।

—वीरवर्धमानच० अधि १।श्लो ४

जिन्होंने निरतर वर्धमान लक्ष्मी से, तीनों जगत मे वर्धमान कीर्ति से और अपने वर्धमान गुणों से 'वर्धमान' यह सार्थक नाम इन्द्रों से प्राप्त किया।

श्रीवर्धमान एवासो वर्धमानगुणाश्रयात्।

—वीरवर्धमानच० अधि ६। श्लो ८६

आया० श्रु २ अ १५। सू १३ में कहा है—

तओ णं समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो ××× मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गेणं इमेया रूवं णामधेज्जं करेंति—जओ णं पभिइ इमे कुमारे तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिंसि गब्भे आहुए, तओ णं पभिइ इमं कुलं, विउलेणं हिरण्णेणं सुवण्णेणं धणेण धण्णेणं माणिक्केण मोत्तिएणं संख-सिलप्पवालेणं अईव-अईव परिवड्ढइ, तो होऊ ण कुमारे 'वद्धमाणे'।

भगवान के माता-पिता ने मित्रो, ज्ञातिजनो स्वजन, संबंधियो को इस प्रकार कहकर नाम रखवाया—जब से यह कुमार क्षत्रियाणी त्रिशला के उदर में गर्भ रूप से आया है, तभी से इस कुल मे विराट् चाँदी, सोने, धन, धान्य माणिक, मोती, शख, पुखराज मूँगा आदि की अतीव-अतीव वृद्धि हुई है अतः कुमार का नाम 'वर्धमान' रखा जाय।

## '०१'२ पाली में 'वद्धमाण' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वद्धमाण

पद—सज्ञा

लिंग—पुलिंग

धातु—√वद्ध

प्राकृत 'वद्धमाण' शब्द की व्युत्पत्ति की तरह इसकी भी व्युत्पत्ति समझनी चाहिए।

## '०१'३ संस्कृत में 'वर्धमान' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वर्धमान

पद—सज्ञा

लिंग—पुलिंग

धातु—√ वृध_√ वर्ध् >वर्धति, वर्धयति—

वर्ध् धातु में 'मान' प्रत्यय के योग से 'वर्धमान' शब्द बनता है।

—आप्टे सस्कृत अग्रेजी छात्र कोष पृ० ४९४,५३०

वीरवर्धमानचरितम् मे सकलकीर्ति ने कहा है—

"वर्धमानश्रिया वर्धमानकीर्त्या जगत्त्रये।
वर्धमानेन यो वर्धमानं नामाप वासवैः।

—वीरवर्धमानच० अधि १।श्लो ४

जिन्होंने निरतर वर्धमान लक्ष्मी से, तीनो जगत मे वर्धमान कीर्ति से और अपने वर्धमान गुणों से 'वर्धमान' यह सार्थक नाम इन्द्रों से प्राप्त किया।

श्रीवर्धमान एवासो वर्धमानगुणाश्रयात्।

—वीरवर्धमानच० अधि ९। श्लो ८९

निरंतर बढने वाले गुणो के आश्रय से "वर्धमान" नाम रखा।

'०१'४ अपभ्रंश मे 'वड्ढमाण' शब्द की व्युत्पत्ति

रूप—वड्ढमाण

पद—संज्ञा

लिंग—पुंलिंग

धातु—वड्ढ>वड्ढइ ( हेम० ४।२२० )

प्राकृत शब्द 'वद्धमाण' का अपभ्रंश रूप 'वड्ढमाण' बनता है। द् के स्थान पर ड् तथा ध के स्थान पर ढ हो जाता है। अतः संस्कृत रूप 'वर्धमान' का प्राकृत रूप 'वद्धमाण' तथा प्राकृत रूप 'वद्धमाण' का अपभ्रंश रूप 'वड्ढमाण' बना—ऐसा समझना चाहिए।

तिलोप० अधि ४। गा ५१३। उत्तरार्द्ध मे कहा है—

कुंथुअरमल्लिसुव्वयणमिणेमीपासवडढमाणा य।

वड्ढमाण ( वर्द्धमान ) चौबीसवें तीर्थंकर थे।

वड्ढच० संधि ९। कड १६ मे कहा है—

जिण जम्महो अणुदिणु सोहमाणं
णियकुल-सिरि देक्खेवि वड्ढमाण।
सियभाणु-कला इव सहुँ सुरेहिं
सिरि-सेहर-रयणिहिं भासुरेहिं।
दहमे दिणि तहो भववहु णिवेण
किव वड्ढमाणु इड णामु तेण॥

अर्थात् जिनेंद्र के जन्मकाल से ही प्रतिदिन अपने कुल-श्री को चंद्रकला के समान शोभा समृद्ध एवं वृद्धिगत देखकर मस्तक मुकुटों मे जटित, रत्नकिरणों से भास्वर सुरेन्द्रों के साथ उस राजा सिद्धार्थ ने दसवें दिन अपने उस पुत्र का नाम 'वड्ढमाण' रखा।

आव० भाष्य गा ६८। टीका मे कहा है—

"XXX—जप्पभिइं च णं अम्हं एस दारए कुच्छिंसि समुप्पन्ने तप्पभिइं च णं अम्हे हिरण्णेणं वड्ढामो जाव एयस्स एयाणुरूवं गोण्णं नामधेज्जं करेस्सामो वड्ढमाण इति॥"

जब से यह कुमार उदर मे गर्भ रूप से उत्पन्न हुआ है तभी से हिरण्यादि की वृद्धि हुई है अतः गुणानुरूप कुमार का नाम 'वड्ढमाण' रखा जाय।

—०—

## ·०२ नामकरण-नाम और गोत्र

### .०२·१ 'वर्धमान' नामकरण का संकल्प ।

(क) तएण समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापिऊण अयमेयारूवे अज्झत्थिए चिंतिए पत्थिए मणोगए संकप्पे समुप्पज्जित्था-जप्पभिइं च णं अम्हं एस दारए कुच्छिसि गब्भत्ताए वक्कंते तप्पभिइं च णं अम्हे हिरण्णेणं वड्ढामो सुवण्णेण वड्ढामो धणेणं धन्नेण रज्जेण बलेणं वाहणेणं कोसेणं कोट्ठागारेणं पुरेणं अंतेउरेणं जणवएणं जसवाएणं वड्ढामो, विपुलधणकणगरयणमणिमोत्तियसंखसिलप्पवालरत्तरयणमाइएणं संतसारसावएज्जेण पिइसक्कारसमुदएण अईव-अईव अभिवड्ढामो तं जया णं अम्हं एस दारए जाए भविस्सइ तया ण अम्हे एयस्स दारगस्स एयाणुरूवं गोन्नं गुणनिप्फन्नं नामधिज्जं करिस्सामो वद्धमाणो त्ति ।

—कप्प० सू ८६

(ख) जओ णं पभिइ समणे भगवं महावीरे तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिसि गब्भं आहुए, तओ ण पभिइ तं कुलं विपुलेण हिरण्णेण सुवण्णेण धणेण धण्णेण माणिक्केण मोत्तिएणं संख-सिल-प्पवालेण अईव-अईव परिवड्ढइ । xxx

आया० श्रु २।अ १५। सू१२

(ग) xxx ततेण भगवतो अम्मापिऊणमयमेयारूवे सकप्पे जाते-जप्पभिइं च णं अम्हं एस दारए कुच्छिसि समागए तप्पभिइं च ण अम्हे हिरण्णेण वड्ढामो जाव सावइज्जेणं वड्ढामो, तं जयाण अम्हं एस दारए जाते भविस्सइ तया एयस्स एयाणुरूवं गोण्ण नामधेज्जं करिस्सानो वद्धमाग इति, एवं ते मणोरहसहस्साइं पकरेंति ।

—आव० नि० गा ४५८ । मलय टीका

श्रमण भगवान महावीर के माता-पिता के मन मे इस प्रकार का विचार, चिंतवन, अभिलाष रूप मनोगत सकल्प उत्पन्न हुआ—जब से हमारा यह दारक -शिशु कुक्षि मे गर्भ रूप से उत्पन्न हुआ है तब से हमारे हिरण्य-चाँदी, सुवर्ण, धन, धान्य, राज्य, राष्ट्र, बल, वाहन, धनभंडार, कोठार, पुर, अत पुर, जनपद, यशोकीर्ति, विपुल धन, कनक, रत्न, मणि, मोती, उत्तम शख, शिला, प्रवाल, माणिक आदि सारभूत धन की वृद्धि हुई है तथा हमारे ज्ञातकुल मे परस्पर प्रीति, सत्कार-समुदाय की अतीव-अतीव वृद्धि हुई है । अतः हमारे इस पुत्र का जिस दिन जन्म होगा उस दिन उन गुणो के अनुसार उसका गुणनिष्पन्न नाम 'वर्द्धमान' करूँगी—रखूँगी ।

·०२·२ जन्म का नामकरण

(क) तओण समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो ××× मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गं भुजावेंति, मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गेणं भुजावेत्ता मित्त-णाइ-सयण-संबंधिवग्गेणं इमेयारूवं णामधेज्जं करेंति—जओ णं पभिइ इमे कुमारे तिसलाए खत्तियाणीए कुच्छिसि गब्भे आहुए, तओ णं पभिइ इमं कुलं, विउलेणं हिरण्णेणं सुवण्णेणं धण्णेणं धण्णेणं माणिक्केणं मोत्तिएणं संख-सिलप्पवालेणं अईव-अईव परिवड्ढइ, तो होऊ णं कुमारे "वद्धमाणे"।

— आया० श्रु २। अ १५। सू १३। पृ० २३३ ३४

(ख) तएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो ××× जिमियभुत्तोत्तरागया विय ण समाणा आयंता चोक्खा परमसुईभूया तं मित्तनाइनियगसयण-संबंधिपरिजण नायए य खत्तिएय विउलेण पुप्फवत्थगधमल्लालंकारेण सक्कारेंति सम्माणेंति, सक्कारित्ता सम्माणित्ता तस्सेव मित्तनाइनियगसयणसंबंधिपरिजणस्स नायाण य खत्तियाण य पुरओ एवं वयासी—"पुव्विंपि य णं देवाणुप्पिया! अम्हं एयंसि दारगसि गब्भं वक्कंतंसि समाणंसि इमेयारूवे अब्भत्थिए चिंतिए जाव समुप्पज्जित्था जप्पभिइं च णं अम्हं एस दारए कुच्छिसि गब्भत्ताए वक्कंते तप्पभिइं च णं अम्हे हिरन्नेणं वड्ढामो सुवन्नेणं धन्नेणं धन्नेण जाव सावएज्जेणं पीइसक्कारेणं अईव-अईव अभिवड्ढामो सामंतरायाणो वसमागया य तं जयाणं अम्हं एस दारए भविस्सइ तया ण अम्हे एयस्स दारगस्स एयाणुरूवं गोन्नं गुणनिप्फण्णं नामधिज्जं करिस्सामो वद्धमाण् त्ति, तं होउ णं कुमारे वद्धमाणे-वद्धमाणे नामेणं।"

—कप्प० सू० १०१ से १०३। पृ० ३५

(ग) ××× तते ण अम्मापियरो ××× मित्तनाइसयणपरिजण नायए य खत्तिए य भोयणवेलाए आमंतित्ता भोयणमंडवंसि तेहिं सद्धिं सुहासणवरगया विउलं असण जाव साइमं परिभुंजेमाणा विहरंति, तएण भुत्तुत्तरकालं ते विउलेण वत्थ-गधमल्लालंकारेण सक्कारेंति संमाणेंति सक्कारित्ता सम्माणित्ता एवं वयासी—पूव्विपिय णं देवाणुप्पिया! अम्हं एयारूवे संकप्पे समुप्पन्ने-जप्पभिइं च ण अम्हं एस दारए कुच्छिसि समुप्पन्ने तप्पभिइं च ण अम्हे हिरण्णेण वड्ढामो जाव एयस्स एयाणुरूवं गोण्ण नामधेज्जं करेस्सामो वड्ढमाण इति, त होउ णं अज्ज मणोहरसंपत्ती कुमारे नामेण वद्धमाण इति नामधेज्जं करेंति।

—आव० नि० गा ४५८। मलय टीका। पृ २५७

(घ) सिद्धार्थस्तानुवाचैवं गर्भस्थेऽस्मिन् सुते मम।
गृह पुरे मंडले च व्यवर्धिष्ट धनादिकम्॥
वर्धमान इत्यभिख्या सूनोरस्य तदस्तु भोः।
प्रत्यभापि प्रमुदितै रेवमस्त्विति तैरपि।

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो ९८, ९९

भगवान महावीर के माता-पिताने भगवान के जन्मोत्सव पर मित्र, ज्ञातिजन, स्वजन सबन्धी जन परिवार, ज्ञातवश के क्षत्रियो को आमन्त्रित किया तथा विपुल अशन, पानी, खादिम, स्वादिम रूप भोजन करवाया। तत्पश्चात् उन्हें विपुल पुष्प, वस्त्र, गध, माला, आभूषण देकर सत्कार-सम्मान किया। तत्पश्चात् भगवान के माता-पिता ने मित्रादि को कहा —

हे देवानुप्रिय। पूर्व मे भी हमारा यह पुत्र जब गर्भ रूप मे उत्पन्न हुआ था तब हमको इस प्रकार का विचार, चिंतन उत्पन्न हुआ था—"जब से हमारा यह शिशु कुक्षि मे गर्भ रूप मे उत्पन्न हुआ है तब से हमारे हिरण्य, सुवर्ण, धन, धान्य XXX माणिक आदि सारभूत धन की वृद्धि हुई है तथा हमारे ज्ञातकुल मे परस्पर प्रीति, सत्कार, समुदाय की अतीव-अतीव वृद्धि हुई है अत हमारे इस पुत्र का जिस दिन जन्म होगा उस दिन उन गुणानुसार नाम 'वर्धमान' रखूँगी। अत कुमार का नाम 'वर्धमान' रखा जाय।

(च) दहमे दिणि तहो भववहु णिवेण
किव वड्ढमाणु इउ णामु तेण।

—वड्ढच० सधि ९ । कड १९ । पृ० २१४

राजा सिद्धार्थ ने दसवें दिन अपने उस पुत्र का नाम 'वर्धमान' रखा।

(छ) पुज्जिउ पुज्जणिज्जु मणि-दामहिँ
भूसिउ भुवण-भूसणो।
संथुउ चित्त-वित्त वावारहिँ
कु-समय-रइय-दूसणो॥
आघोसिउ णामें वड्ढमाणु।

—वीरजि० सधि १ । कड १०

भगवान् का अभिषेक करने के पश्चात् उन देवेन्द्रो ने मणिमय मालाओं द्वारा उनकी पूजा की, जो त्रैलोक्य द्वारा पूजित थे। उन्हें आभूषणो से विभूषित किया, जो स्वय भुवन-भूषण थे, नाना प्रकार के क्रिया-कलापो सहित स्तुति की जो मिथ्यामतो मे दूषण दिखाने वाले थे। उनका नाम वर्धमान रखा गया।

'०२'३ एक नाम

(क) श्रमण भगवान महावीर

××× समणे भगव महावीरे ××× ।

—ठाण स्था० १ । सू २४६

— राय० सू १३।पृ० ४७

ठाण टीका—××× श्राम्यति-तपस्यतीति श्रमणः, भज्यत इति भगः-समग्रैश्वर्यादिलक्षणः, उक्तं च—

"ऐश्वर्यस्य समग्रस्य, रूपस्य यशसः श्रियः ।
धर्मस्याथ प्रयत्नस्य, षण्णा भग इतीङ्गना ॥ १ ॥"

इति, स विद्यते यस्येति भगवान्, तथा विशेषेणेरयति-मोक्षं प्रति गच्छति वा प्राणिनः, प्रेरयति वा—कर्म्माणि निराकरोति, वीरयति वा—रागादि शत्रून् प्रति पराक्रमयति इति वीरः, निरुक्तितो वा वीरो, यदाह—

"विदारयति यत्कर्म्म, तपसा च विराजते ।
तपोवीर्येण युक्तश्च, तस्माद् वीर इति स्मृत ॥ १ ॥"

इतरवीरापेक्षया महाश्चासौ वीरश्चेति महावीरः, भाष्योक्तं च—

"तिहुयणविक्खायजसो, महाजसो नामओ महावीरो ।
विक्कंतो य कसायाइसत्तुसेन्नपप्पराजयओ ॥ ११३ ॥
ईरेइ विसेसेण व, खिवइकम्माई गमयइ सिवं वा ।
गच्छइ अ तेण वीरो, स महं महावीरो ॥ ११४ ॥"

राय० टीका—श्रमणम्—श्राम्यति-तपस्यति नानाविधमिति श्रमणः, भगः-समग्रैश्वर्यादिलक्षणः उक्तं च—

"ऐश्वर्यस्य समग्रस्य रूपस्य यशस श्रिय ।
धर्मस्याथ प्रयत्नस्य षण्णा भग इतीङ्गना ॥"

भगोऽस्यास्तीति भगवान् तम् भगवंतम् "शूरवीर विक्रान्तौ" वीरयति—कषायान् प्रति विक्रामति स्मेति वीर महाश्चासौ वीरश्च महावीरस्तम् ।

जो तपस्या मे श्रम करता है उसे श्रमण कहते है । 'भज्यत इति भग' । भग अर्थात् समग्र ऐश्वर्यादि स्वरूप । कहा है—

समग्र ऐश्वर्य, रूप, यश, लक्ष्मी, धर्म और प्रयत्न-इन छह अर्थों मे 'भग' शब्द का व्यवहार होता है । जिनमे ये छह अर्थ विद्यमान है उन्हें भगवान कहते है तथा विशेष रूप से जो मोक्ष प्राप्त करता है और प्राणियो को प्राप्त कराता है अथवा प्राणियो को प्रेरणा करता

है अथवा कर्मों को दूर करता है अथवा रागादि शत्रुओं के प्रति पराक्रम करता है वह वीर है। निरुक्ति से 'वीर' शब्दका यह अर्थ है—"जो कर्मों का विदारण करता है, तप से शोभायमान होता है, तप और वीर्य से युक्त है"—इन कारणों से उसे वीर कहा जाता है। अन्य वीर की अपेक्षा महान् ऐसा जो वीर वह महावीर। भाष्य मे कहा है—

तीन भुवन मे यश प्रसिद्ध होने से महायशवाला, कपायादि शत्रुओ के सैन्य के पराजय से विक्रांत-पराक्रम वाला-महावीर।

विशेषरूप से जो कर्मों का क्षय करता है, शिवपद को प्राप्त करता है—वह वीर है। वीर की अपेक्षा महान् वीर-महावीर।

अत. वर्धमान का नाम "श्रमण भगवान् महावीर" भी था।

(ख) वर्धमान

(१) वर्धमानश्रिया वर्धमानकीर्त्या जगत्त्रये।
वर्धमानेन यो वर्धमानं नामाप वासवैः॥

—वर्धमानच० अधि १। श्लो ४

(२) वड्ढइ नामकुलं तिय, तेन जिणो वद्धमाणो त्ति।

—अभिधा० भाग ६। पृ० ७६८

जिन्होने निरन्तर वर्धमान लक्ष्मी से, तीन जगत मे वर्धमान कीर्ति से और अपने वर्धमान गुणो से 'वर्धमान' यह सार्थक नाम इन्द्रो से प्राप्त किया।

(ग) वीर

भव-भय-हरणु सिव-सुह-करण जिणु अणतवीरिउ ध्रुव।
इउ मण मुणेवि इंदेगणिवि वीरु णामु धरि संथुउ।

वड्ढच० कड ६। सधि १४। पृ० २१२

भवरूपी भय को हरण करने वाले, शिवसुख दाता ध्रुव अनत वीर्य वाले जिनेन्द्र है—ऐसा मन मे विचार करके इन्द्रो ने भगवान का नाम 'वीर' रखकर स्तुति की।

(घ) महावीर—

आकम्पिओ यजेणं, मेरू अंगुट्ठएण लीलाए।
तेणेह महावीरो, नामंसि कयं सुरिन्देहिं॥ २६॥

—पउच० अधि २। श्लो २६

मेरुपर्वत को अपने अगूठे से क्रीडा मात्र मे उन्होंने हिला दिया था इसीलिए सुरेन्द्रों ने उनका नाम महावीर रखा।

इति स्तुत्वा महावीरनाम कृत्वा जगद्गुरोः।
सार्थकं तृतीयं सोऽस्मान्मुहुर्नत्वा दिवं ययौ॥

—वीरवर्धच० अधि १०। श्लो ३७

विजृंभमाणहर्षाम्भोनिधिः संगमकोऽमरः।
स्तुत्वा भवान् महावीर इति नामचकारसः॥

—उत्तपु० पर्व ७४। श्लो २९५

कुमार की इस ( सर्प ) क्रीडा से जिस का हर्ष रूपी सागर उमड रहा था ऐसे उस सगम देव ने भगवान की स्तुति की और 'महावीर' यह नाम रखा।

"महावीरमित्यभिधानं, तस्यैवं व्युत्पत्ति 'शूर वीर विक्रान्तौ' कषायादिशत्रुजयात् महाविक्रान्तो महावीरः, यदि वा 'दृ विदारणे' विदारयति कर्म्मरिपुसंघातमिति वीरः, अथवा अनन्यानुभूतमहातपःश्रिया विशेपतो राजते इति वीरः अंतरङ्गमहामोहबलनिर्दलनाय तपोवीर्यमनन्तं व्यापारयतीति वा वीरः, पृषोदरादित्वादिष्टरूपनिष्पत्तिः," उक्तं च—

"विदारयति यत्कर्म्म, तपसा च विराजते।
तपोवीर्येण युक्तश्च, तस्माद् वीर इति स्मृतः" ॥ १ ॥

—आव० नि गा ८१। मलय टीका

महोपसर्गैरप्येष न कंप्य इति वज्रिणा।
महावीर इत्यपरं नाम चक्रे जगत्पतेः॥

—त्रिशलाका० पर्व० १०। सर्ग २। श्लो १००

महाश्चासौ वीरश्च कर्मविदारणसहिष्णुर्महावीरः। तं० शूरवीर विक्रान्तौ। कषायादिशत्रुजयान्महाविक्रान्तौ महावीर :।

—अभिधा० भाग ६। पृ० २१२

जो क्रोध, मान, माया, लोभ रूपी शत्रुओ पर विजय प्राप्त करता है वह वीर है। निरुक्ति से वीर शब्द का यह अर्थ है—जो कर्म रूपी शत्रुओ का विदारण करता है, तप से शोभायमान होता है, तप और वीर्य से युक्त है—वह वीर है। जो अतरग महामोह का निर्दलन करता है—वह वीर है। इतर वीर की अपेक्षा महान् ऐसा जो वीर है वह महावीर। भाष्य मे कहा है—

"तीन भुवन मे यश प्रसिद्ध होने से महा यशवाला, कषायादि शत्रुओं के सैन्य के पराजय से विक्रात पराक्रम वाला है वह महावीर। विशेष रूप से जो कर्मों का क्षय करता है, शिवपद को प्राप्त करता है, वह वीर है। वीर की अपेक्षा महान् वीर, वह महावीर।"

(ख) तएणं समणस्स भगवओ महावीरस्स अम्मापियरो पढमे दिवसे ठिइपडियं करेंति, तइए दिवसे चंदसूरस्स दंसणियं करिंति, छट्ठे दिवसे जागरियं करेंति, एक्कारसगे दिवसे विइक्कंते निव्वत्तिए असुतिजातकम्मकरणे संपत्ते वारसाह-दिवसे विउलं असणपाणखाइमसाइमंउवक्खडावेंति, उवक्खडावित्ता मित्तनाइ-नियगसयणसंबंधिपरिजणं नायए य खत्तिए य आमंतेत्ता तओ पच्छाण्हाया कयबलिकम्मा कयकोयमंगलपायच्छित्ता ××× तेणं मित्तनाइनियगसयणसंबंधिपरि-जणेणं नायएहिं य सद्धिं त विउलं असणपाणखाइमसाइमं आसाएमाण विसाए-माणा परिभुंजेमाणा परिभाएमाणा विहरंति।

—कप्प० सू १०१। पृ० ३५

(ग) ×××। सिद्धत्थोऽवि राया भयवंमि तिहुयणनाहे जाते कोडुंवियपुरिसे सद्दावित्ता दसदेवसियं उस्सुक्कं उक्करं अदेज्जं अमेज्जं अभडप्पवेस सव्वत्थ सियप-डागातिपडागं नाडगसहस्ससंकुलं महइमहोस्सवं निव्वत्तावेइ, ततेणं अम्मापियरो दारगस्स तइयदिवसे चंदसूरदंसणं करेंति, छट्ठदिवसे जागरियं करेंति, एक्कारसमे दिवसे अइक्कंते निव्वत्ते असुइजायकम्मकरणे संपत्ते बारसमे दिवसे विउलं असणं पाणं खाइमं साइमं उवक्खडावित्ता मित्तनाइसयणपरिजणं नायए य खत्तिए य भोयणवेलाए आमंतित्ता भोयणमंडवसि तेहिं सद्धिं सुहासणवरगया विउलं असणं जाव साइमं परिभुंजेमाणा विहरंति, तएणं भुत्तुत्तरकालं ते विउलेण वत्थगंधमल्ला-लंकारेणं सक्कारेंति सम्माणेंति सक्कारित्ता सम्माणित्ता ×××।

—आव० मूल भाष्य गा ६८। मलय टीका

(घ) काराभ्योऽमोचयज्जन्तून् सुनोर्जन्मोत्सवे नृपः।
अर्हज्जन्म हि मोक्षाय भवभाजां भवादपि॥
तृतीये दिवसे सुनोश्चंद्रमार्तंडबिंबयोः।
दर्शनं पितरौ प्रीतौ कारयामासतुःस्वयम्॥
षष्ठेऽह्न्यविधवाभिः कलमंगलगीतिभिः।
सकुंकुमांगरागाभिरनलपाकलपचारुभिः॥
कंठालंबितमाल्याभिः कुलस्त्रीभिरनेकशः।
राजा राज्ञी चाक्रुषातां रात्रिजागरणोत्सवम्॥
सिद्धार्थत्रिशलादेव्यौ प्राप्त एकादशे दिने।
निवर्तयामासतुश्च जातकर्ममहोत्सवम्॥

दिनेतु द्वादशे राजा सिद्धार्थः सिद्धवांछितः।
आजूहवत्समस्तांस्त्राज्ञातिसबंधिबांधवान् ॥
मंगलोपायनकरान् सचक्रे तान्महीपतिः।
यथोचितप्रतिदानव्यवहारपरो हि सः ॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो ६१ से ६७

भगवान महावीर के जन्म होने पर माता-पिता ने पहले दिन कुल परम्परा के अनुसार करने योग्य अनुष्ठान किया, तृतीय दिन चद्र, सूर्य के दर्शन रूप उत्सव किया, छट्ठे दिन ( रात्रि में ) जागरण का उत्सव किया। ग्यारह दिन व्यतीत होने के पश्चात् और असुचि जात सर्व कार्य सपूर्ण होने के पश्चात् बारहवें दिन विपुल, असन, पान, खादिम और स्वादिम रूप भोजन तैयार करवाया।

इसके बाद स्वय के मित्रो को, ज्ञातिजनों को, स्वजनों को, सबधियो को, पारिवारिक जनों को तथा ज्ञात वशके क्षत्रियों को आमन्त्रित किया। इसके बाद स्नानादि कार्य किया, मगल रूप प्रायश्चित किया।

तत्पश्चात् स्वय के मित्रों, ज्ञातिजनों, सबधियों, पारिवारिक जनो तथा ज्ञात वशके क्षत्रियों के साथ अशन, पान, खादिम स्वादिम रूप भोजन किया। इसके बाद आगत जनों को विपुल वस्त्र, सुगन्धित द्रव्य, माला, अलकार से सत्कार-सम्मान किया।

०२ जन्माभिषेक के अवसर पर कैदी आदि को छोड़ना

(क) तएण से सिद्धत्थे खत्तिए भवगवइवाणमंतरजोइसवेमाणिएहिं देवेहिं तित्थयरजम्मभिसेयमहिमाए कयाए समाणीए पच्चूसकालसमयंसि नगरगुत्तिए सद्दावेइ, नगरगुत्तिए नगरगुत्तित्ता एवं वयासी ॥९६॥

खिप्पामेव भो देवाणुप्पिया! कुडपुरे नगरे चारगसोहणं करेह, चारगसोहणं करेत्ता माणुम्माणवद्धण करेह, माणु २ त्ता कुंडपुरं नगरं सब्भितरबाहिरिय आसियसम्मज्जियोवलेविय सिंघाडगतियचउक्कचच्चरचउम्मुहमहापहपहेसु × × × करेह कारवेह, करेत्ता कारवेत्ता य जूयसहस्सं च मूसलसहस्सं च उस्सवेह, उस्सवित्ता य मम एयमाणत्तियं पच्चप्पिणेह।

तएणं ते णगरगुत्तिया सिद्धत्थेणं रन्ना एवं वुत्ता समाणा हट्ठतुट्ठ जावहियया करयल जावपडिसुणित्ता खिप्पामेव कुडपुरे नगरे चारगसोहणं जाव उस्सवेत्ता जेणेव सिद्धत्थे राया तेणेव उवागच्छति २ त्ता करयल जाव कट्टु सिद्धत्थस्स रन्नो एयमाणत्तियं पच्चप्पिणति।

—कप्प० सु ९६ से ९८ । पृ ३२, ३३

देवों द्वारा जन्माभिषेक होने के पश्चात् सिद्धार्थ राजा ने नगर रक्षकों को बुलाकर आज्ञा दी—बंदियों को मुक्त कर दिया जाय। नगर के बाहर भीतर के पथों, त्रिकोणों, चौराहों की सफाई की जाय तथा जल का छिड़काव किया जाय और नानाविध उत्सव मनाया जाय। और हल तथा मूसल से होने वाली हिंसाओं को (आज के लिए) बन्द किया जाय।

(ख) कारोभ्योऽमोचयज्जन्तून् मुनोर्जन्मोत्सवे नृपः।
अर्हज्जन्म हिमोक्षाय भवभाजा भवादपि य॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो ६१

—०—

## ·२० से २६ गृहवासकाल

### ·२१ बाल्यकाल

#### ·२११ प्रतिपालन

(क) तओ णं समणे भगवं महावीरे पंचधातिपरिवुडे [ तंजहा—खीरधाईए, मज्जणधाईए, मंडावणधाईए, खेल्लावणधाईए, अंकधाईए, ] अंकाओ अंकं साहरिज्जमाणे रम्मे मणिकोट्टिमतले गिरिकंदरमल्लीणे व चंपयपायवे अहाणुपुव्वीए संवड्ढइ।

—आया० श्रु २ । अ १५ । सु १४ । पृ २३४

जन्म के पश्चात श्रमण भगवान महावीर पाँच धावों से घिरे हुए रहने लगे। वे पाँच धाएँ इस प्रकार थी—

१—खीरधाय—दूध पिलाने वाली धाय,

२—मज्जनधाय—स्नान कराने वाली धाय,

३—मण्डनधाय—आभूषण पहनाने वाली धाय,

४—खेलावनधाय—क्रीड़ा कराने वाली धाय और

५—अकधाय—गोद लेने वाली धाय।

इस प्रकार एक गोद से दूसरी गोद मे लिए जाते हुए वर्धमान कुमार रमणीय मणियों के स्पर्श वाले राजमहल मे उसी प्रकार वृद्धि को प्राप्त होने लगे जैसे पर्वत की गुफा मे चंपक वृक्ष की वृद्धि होती है।

(ख) अह वड्ढइ सो भयवं दिवभोगचुओ अणुवमसिरीओ।
दासीदासपरिवुडो परिकिण्णो पीढमद्देहिं॥

—आव० मूल भाष्य गा ६९

मलय टीका—अथ वर्द्धते भगवान् देवलोकाच्च्युतः अनुपमश्रीको दासीदासपरिवृत्तः, तथा परिकीर्णो व्याप्तः, पीठं मर्दयित्वा ये प्रत्यासन्ना उपविशन्ति ते पीठमर्दा—महानृपतिसुतास्तैः।

देवलोक से च्युत होकर जन्म के बाद निरुपम देह कांति से युक्त भगवान् महावीर दासदासी से परिवृत्त वृद्धि को प्राप्त होने लगे।

२१२ शरीर का विवेचन

(क) असियसिरओ सुनयणो बिंबोट्ठो धवलदंतपंतीओ।
वरपउमगब्भगोरो फुल्लुप्पलगंधनीसासो॥

—आव० मूल भाष्य गा ७०

मलयटीका—तथा असिताः-कृष्णाः शिरोजा-केशाः यस्यासौ असितशिरोजः, शोभने नयने यस्यासौ सुयन', बिम्बं-गोल्लाफलं तद्वत् ओष्ठौ यस्य स बिम्बोष्ठः, धवलेदंतपंक्ति यस्य स धवलदंतपंक्तिकः, वरपद्मगर्भ इव गौरो-निर्मलो वरपद्मगर्भगौरः, फुल्लोत्पलगंधवन्निः श्वासो यस्य स तथा।

भगवान् के बाल कृष्ण वर्ण के थे, जिनके नयन शोभायमान थे, बिम्ब-गोल्ला फल की तरह ओष्ठ थे, धवल दांतो की पंक्ति थी। श्रेष्ठ कमल के पौधे की तरह गौर-निर्मल थे। कमल के फूलोंकी तरह जिनके श्वास की सुगंध थी।

(ख) तहो तणु सह-जायहिं दहगुणेहिं,
भूसिउ णस्सेय - पुरस्सरेहिं।
× × ×
कणियार - कुसुम - संकास-वण्णु।

—वड्ढच० संधि ९। कड १८

(ग) निःस्वेदत्वादिनिर्दिष्टदशात्मजगुणोदयः।

—उत्तपु० पर्व ७४। श्लो २८१ पूर्वार्ध

भगवान महावीर का शरीर जन्मकाल से ही निःस्वेदत्व आदि दस (अतिशय) गुणों से विभूषित तथा कनेर पुष्प के वर्ण के समान सुन्दर था।

(घ) स्वेददूरं वपुः कान्तं मलनीहारवर्जितम् ।
क्षीराच्छशोणितं रम्यमादिसंस्थानभूषितम् ॥
स वज्रर्षभनाराचज्येष्ठसंहननान्वितम् ।
सौरूप्योत्कृष्टसंयुक्तं महासौरभ्यमंडितम् ॥
अष्टोत्तरसहस्रप्रमैर्लक्षणैरलंकृतम् ।
अप्रमाणमहावीर्याङ्कितं दधद्वयोऽमलम् ॥
प्रियं विश्वहितं चाभूद्विभोः कर्णसुखावहम् ।
इत्थं चातिशयैर्दिव्यैः सहजैर्दशभिर्युतम् ॥
अप्रमाणैर्गुणैश्चान्यैः सौम्याद्यैः कीर्तिकातिभिः ।
कलाविज्ञानचातुर्यैर्व्रतशीलादिभूषणैः ॥

—वीरवर्धच० अधि १० । श्लो १७ से २१

भगवान् का शरीर अतिशय सुन्दर, पसीना रहित, मल-मूत्रादिसे रहित, दूधके समान उज्ज्वल रक्तवाला और सुगंधित था। वे आदि समचतुरस्रसंस्थान से भूषित थे, वज्रवृषभ नाराचसंहनन के धारक थे, उत्कृष्ट सौंदर्य से युक्त, महासुख से मंडित, एक हजार आठ शुभ लक्षण-व्यंजनों से अलंकृत और अप्रमाणमहावीर्य से युक्त थे। प्रभु विश्वहितकारक और कर्णों को सुखदायक प्रिय, निर्मल वचनों के धारक थे। इस प्रकार इन सहज उत्पन्न हुए दस दिव्य अतिशयों से युक्त थे, तथा सौम्यादि अप्रमाण अन्य गुणों से, कीर्तिकांति से, कला-विज्ञान चातुर्य से और व्रतशीलादि भूषणों से भूषित थे।

·२१·२ बालक्रीड़ा

एहि ह्येहि जगत्स्वामिन् प्रसार्य स्वकराम्बुजान् ।
मुहुरित्युक्तवत्योऽन्याः प्रीत्यैनं क्रीडयन्त्यहो ॥४॥
तदासौ स्मितमातन्वन् प्रसर्पन्मणिभूतले ।
पित्रोर्मुदं ततानोच्चैर्मनोज्ञैर्बालचेष्टितैः ॥५॥
जगद्बन्ध्वादिनेत्राणा चंद्रस्येवोत्सवप्रदम् ।
कलोज्ज्वलं तदास्यासीच्छैशवं विश्ववंदितम् ॥६॥
प्रस्खलत्पादविन्यासैः शनैर्मणिधरातले ।
स रेजे संचरन् बालभानुवद्भूषणांशुभिः ॥६॥
इत्यन्यैः शिशुचेष्टौघैर्बंधूनां जनयन्मुदम् ।
क्रमात्सुधान्नपानाद्यैः स कौमारत्वमाप्तवान् ॥११॥

—वीरवर्धच० अधि १० । श्लो ४, ५, ६, ६, ११

कितनी ही देवियाँ अपने कर-कमलों को पसारकर कहती—हे जगतस्वामिन् ! इधर आइये, इधर आइये' इस प्रकार प्रीति से कहकर उन्हें अपनी ओर बुलाती और खिलाती थीं। उस समय वे बाल वीर जिन मंद-मंद मुस्कराते और मणिमयी भूतल पर इधर-उधर घूमते हुए अपनी सुन्दर बालचेष्टाओं के द्वारा माता-पिता को आनंदित करते थे। उस समय भगवान के शैशवकाल की उज्ज्वल कलाएँ समस्त बंधुजनादिकों के नेत्रों को चंद्रमा के समान उत्सव कराने वाली विश्ववंदित थीं।

मणिमयी धरातल पर धीरे-धीरे डगमगाते चरण विन्यास से विचरते हुए भगवान् ऐसे शोभित होते थे मानो भूषण रूपी किरणों के साथ बालसूर्य ही घूम रहा हो। नाना प्रकार की बाल चेष्टाओं के द्वारा बन्धुओं को प्रमोद उत्पन्न करते और अमृतमयी अन्न-पानादि के सेवन द्वारा क्रम से बढ़ते हुए भगवान् कुमारावस्था को प्राप्त हुए।

## २१'४ विद्याध्ययनार्थ लेखाचार्य के पास आगमन

अन्यदा भगवन्तमधिकाष्टवर्षं कलाग्रहणयोग्यं विज्ञाय मातापितरौ लेखाचार्योपनीतवंतौ, तथा चाह—

अह तं अम्मापियरो जाणित्ता अहियअट्ठवासं तु।
कयकोउअलंकारं लेहायरियस्स उवणेंति ॥७॥

—आव० मूल भाष्य गा ७६

मलयटीका—'अथ' भीषणानन्तरं कियत्कालातिक्रमे भगवन्तमधिकाष्टवर्षं मातापितरौ ज्ञात्वा कृतानि रक्षादीनि कौतुकादीनि अलंकाराश्च—केयूरादयो यस्य स तथा तं प्रवरहस्तिस्कन्धवरगतमुपरि समुक्ताजालशाल्यदाम्ना छत्रेण ध्रियमाणेन चामराभ्यां वीज्यमानं मित्रज्ञातिपरिजनसमेतं लेखाचार्याय—उपाध्यायाय उपनयतः, पाठान्तरं वा 'उवणिंसु' उपनीतवन्तौ। उपाध्यायस्य महत् सिंहासनं रचितम्। ××× ।

जब भगवान् की साधिक आठ वर्षकी आयु हुई तब भगवान् के माता-पिता ने कला ग्रहण योग्य जानकर उन्हें लेखाचार्य के पास भेजा। कहा है—

भगवान् की आयु साधिक आठ वर्ष की हुई है—ऐसा जानकर भगवान के माता-पिता ने भगवान के कौतुकादि कर, अलंकारादि—केयूरादि पहनाया। श्रेष्ठ हस्ती के स्कंध पर भगवान् को बैठाया। छत्र से ध्रियमान तथा चामरादि से वीज्यमान भगवान, मित्र, ज्ञाति, परिजन समेत लेखनाचार्य—उपाध्याय के पास आये। उपाध्याय के लिए महत् सिंहासन की रचना की।

·२१·५ इन्द्र के द्वारा भगवान से प्रश्नोत्तर

(क) पित्रा साग्राष्टवर्षस्याख्येऽथाध्यापने प्रभोः।
सिंहासनं क्षणेनापिकंपते स्म विडौजसः॥
अवधिज्ञानतो ज्ञात्वा पित्रोरार्जवमद्भूतम्।
आः सर्वज्ञस्य शिष्यत्वमितीन्द्रस्तमुपास्थितः॥
उपाध्यायासने तस्मिन् वासवेनोपवेशितः।
प्रणम्य प्रार्थितः स्वामी शब्दपारायणं जगौ॥
इदं भगवतेन्द्राय प्रोक्तं शब्दानुशासनम्।
उपाध्यायेन तच्छ्रुत्वा लोकेऽप्यैन्द्रमितीरितम्॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो ११६ से १२२

जब भगवान् साधिक आठ वर्ष के हुए तब उनके माता-पिता ने उनको अध्ययन करने के लिए उपाध्याय के पास भेजना शुरू किया।

उस समय इन्द्र का सिंहासन कंपायमान हुआ। अवधिज्ञान से इन्द्र ने माता-पिता की अद्भूत सरलता जानी। अरे क्या! प्रभु को शिष्यपन होता है? ऐसा विचार कर इन्द्र तत्काल वहाँ आया।

इन्द्रने भगवान् को उपाध्याय के आसन पर बैठाया। तत्पश्चात् प्रणाम कर प्रार्थना की। फलस्वरूप भगवान ने शब्दपारायण ( व्याकरण ) बताया। भगवान ने यह शब्दानुशासन इन्द्र को कहा ; फलस्वरूप उपाध्याय ने भी सुना-लोक में ऐन्द्र व्याकरण प्रसिद्ध हुआ।

(ख) × × × अत्रान्तरे देवराजस्य खल्वासनकम्पो बभूव, अवधिना च प्रयोजनविधिं विज्ञाय अहो खल्वपत्यस्नेहविलसितं भुवनगुरुं प्रति मातापित्रोः येन भगवंतमपि लेखाचार्योयोपनेतुमभ्युद्यताविति संप्रधार्यागत्य च उपाध्यायपरिकल्पते बृहदासने भगवंतं निवेश्य शब्दलक्षणं पृष्टवान्। अमुमेवार्थं प्रतिपादयति—

सक्को य तस्समक्खं भयवंत आसणे निवेसित्ता।
सद्दस्स लक्खणं पुच्छे वागरणं अवयवा इंदं॥

—आव० मूल भाष्य गा ७७

टीका—शक्रो-देवराजः तत्समक्षं—लेखाचार्यसमक्षं भगवंतं-तीर्थंकरमासने निवेश्य शब्दस्य लक्षणं पृच्छति, भगवता च व्याकरणमभ्यधायि, व्याक्रियन्ते लौकिकाः सामयिकाश्च शब्दा अनेनेति व्याकरणं—शब्दशास्त्रं, तदवयवाः केचन उपाध्यायेन गृहीतास्ते च सन्दर्भिता, ततः ऐन्द्रं व्याकारणं सञ्जातं, ।

सर्वोऽपि विस्मयमुपागतः शक्रेण च कथितं यथा भगवान् सर्वं जानाति, त्रिज्ञानोपेतत्वात्।

जब भगवान् महावीर उपाध्याय के पास अध्ययन कर रहे थे, तब देवराज—इन्द्र का आसन कंपित हुआ। इन्द्र ने अवधिज्ञान से प्रयोजन-विधि को जाना।

अहो! निश्चय यह स्नेहकारी है, माता-पिता का भी भुवनगुरु है। जिन भगवान को भी माता-पिता ने लेखाचार्य उपाध्याय के पास अध्ययन करने के लिए भेजा है। तत्पश्चात् इन्द्र ने उपाध्याय द्वारा परिकल्पित-महत् आसन पर भगवान को बैठाकर शब्दलक्षण को पूछा—यह अर्थ प्रतिपादन किया—

शक्रेन्द्र ने लेखाचार्य के समक्ष भगवान तीर्थङ्कर को आसन पर बैठाकर शब्दलक्षण की पृच्छा करता हैं। चूंकि भगवान व्याकरण के अभ्यासी है। वे कहते हैं—लौकिक और सामाजिक—ये व्याकरण के दो भेद हैं। जिससे शब्दों का परिज्ञान होता है वह व्याकरण-शब्दशास्त्र है। उसके कितनेक अवयवों को उपाध्याय ने संदर्भ रूप मे ग्रहण किया। इसके बाद इन्द्र से व्याकरण की उत्पत्ति हुई, लोग भगवान से अर्थ सुनकर विस्मित हुए। शक्रेन्द्र ने कहा—भगवान सब जानते हैं, मति-श्रुति-अवधि ज्ञान—ये तीन ज्ञान सहित हैं।

## २१ ६ बाल्यकाल की विशेष घटनाएँ

### ·१ आमलकी क्रीड़ा में सर्परूपमें देव

(क) अष्टोत्तरसहस्रेण लक्षणैरुपलक्षितः।
निसर्गेण गुणैर्वृद्धो वयसा ववृधे क्रमात्॥
राजपुत्रैः सवयोभिः समंन्यूनाष्टवत्सरः।
वयोऽनुरूपक्रीडाभिः सोऽन्यदा क्रीडितुं ययौ॥
तदा ज्ञात्वाऽवधिज्ञानान्मध्येसुरसभं हरिः।
धीरा अनुमहावीरमिति वीरमवर्णयत्॥
क्षोभयिष्यामि तं वीरमेषोऽहमिति मत्सरी।
आजगामामरः कोऽपि यत्र क्रीडन्नभूद्विभु॥
कुर्वत्यामलकीं क्रीडां राजपुत्रैः सह प्रभौ।
सोऽधस्तस्थौ विटपिनो भुजगीभूय मायया॥
तत्कालं राजपुत्रेषु वित्रस्तेषु दिशो दिशि।
स्मित्वा रज्जुमिवोत्क्षिप्य तंचिक्षेप क्षितौ विभु.॥

—त्रिशलाका० पर्व १०। सर्ग २। श्लो १०२ से १०७

(ख) मलयटीका तएणं एवं वड्ढमाणे भयवं अट्ठवासे जाते, सया भद्दए विणीए सूरे धीरे महापरक्कमे, तेणं कालेणं तेणं समएणं सक्के देविंदे देवराया ओहिणा भयवतमालोइय पणमिय भयवतो सत्तगुणुक्कित्तणं करेइ—अहो भयवं बाले अबाल- भावे अबालपरक्कमे अवुड्ढे वुड्ढसीले महावीरे, न सक्को देवेण वा दाणवेण वा भेसेतुं परक्कमेण व पराजिणित्तु छलेण वा छलितुं, तत्थएगो देवो सक्कस्स एयमट्ठम- सद्दहंतो जेणेव भयवं महावीरे तेणेव उवागतो, भयवं च पमयवणे चेडरूवेहिं समं सुंकलिखेड्डएण अभिरमइ-तत्थ तेसु रुक्खेसु मज्झे जो विवक्खियं रुक्खं पढमं विलग्गइ छिवइ वा सो चेडरूवाणि वहेइ, सो य देवो आगंतूण हेट्ठतो रुक्खस्स सामिभेसणट्ठं एगं महं उग्गविसं महाकायं अंजगपुजनियरप्पगासं वियडफडाडोवकरणदच्छं चंडतिव्वरोसं दिव्वं दिट्ठीविससप्परूवं विउव्वित्ता अच्छइ, सामिणा अमूढेण वामहत्थेण सत्ततले उड्डुमुच्छूढो, ताहे देवो चितेइ एत्थ ताव न छलितो। ××× 

—आव० निगा० ४५८। टीका

(ग) अह ऊणअट्ठवासस्स भयवतो सुरवराण मज्झमि।<br>
संतगुणुक्कित्तणयं करेइ सक्को सुहम्माए ॥७२॥<br>
बालो अबालभावो अबालपरक्कमो महावीरो।<br>
नहु सक्को भेसेउं देवेहिं सइंदिएहिंपि ॥७३॥<br>
तं वयणं सोऊणं अह एगो सुरो असद्दहंतो य।<br>
एइ जिणसंनिगासं तुरियं सो भेसणट्ठाए ॥७४॥<br>
सप्पं च तरुवरम्मि ×××।

—आव० मूल भाष्य गा ७२ से ७४,७५ पूर्वार्ध

टीका—अथानन्तरमूनाष्टवर्षस्य भगवतः सूरवराणं मध्ये संतश्च ते गुणाश्च सद्गुणास्तेषामुत्कीर्त्तनं-संशब्दनं करोति शक्रोदेवराजः सभाया व्यवस्थितः, किम्भूत- मित्याह—बालः अबालभावः—अबालस्वरूपः, भावशब्दः स्वरूपवाची, तथा न बालपराक्रमोऽबालपराक्रमः' पराक्रमः—चेष्टा,-वीरः-कषायादिशत्रुजयं प्रति विक्रांतो, महाश्चासौ वीरश्च महावीरः, 'नहु' नैव शक्यते भीषयितुं देवैः सेन्द्रैरपि।।

तत् सद्गुणोत्कीर्त्तनरूपं शक्रवचनं श्रुत्वाऽथानन्तरमेकः सुरो—देवोऽश्रद्- धान 'एति' आगच्छति 'जिनसकाशं' जिनसमीपं 'तुरियं सो भेसणट्ठाए 'त्वरितं-शीघ्रं 'स' विवक्षितो भीषणार्थं भीषणनिमित्तं। स चागत्येदं चक्रे—

सर्पं—सर्परूपं च 'तरुवरे' तरुवरस्याधः कृत्वा ×××।

भगवान महावीर जब आठ वर्ष के हुए, तब भगवान प्रकृति से भद्र और विनीत थे, सुर, धीर और महापराक्रमी थे।

एकदिन शक्रेन्द्र देवराज ने भगवान् को अवधि ज्ञान से देखा। इन्द्र ने सुधर्मसभा मे भगवान महावीर का सत्गुण कीर्तन किया—अहो! भगवान् महावीर अप्रमाण पराक्रमी है, कुमारपद से युक्त है, असाधारण गुणो के भडार है। कोई भी देव अथवा दानव भयानक पराक्रम से उन्हें पराजित नहीं कर सकता है अथवा छल से नही छल सकता है। शक्रेन्द्र के पास यह अर्थ सुनकर एक देव को यह बात पसद नही आयी। जिस स्थान पर श्रमण भगवान् महावीर थे वह वहाँ आया। भगवान् महावीर प्रमदवन मे बालको के साथ आनद से वृक्षो पर चढे हुए क्रीड़ा कर रहे थे। उन्हें भयभीत करने के लिए वह देव वहाँ आया। उसने क्रूर उग्रविषधारी महाकाय दृष्टिविष सर्प की विकुर्वणा की और वृक्ष के मूल भाग से लेकर स्कधतक उस पर लिपट गया। तब भगवान ने वामहस्त से सर्प को पकडा और धरणी तल पर पटक दिया और उसके ऊपर आरुढ हो गये। तब सर्प रूप उक्तदेव ने विचार किया कि मैं इनको छलित नही कर सका।

(घ) अहिसेय-सलिल-धुय-मंदरेण।
जो णिब्भउ भणिउ पुरंदरेण॥
तं णिसुणिवि देवें संगमेण।
होइवि भीमे उरजंगमेण॥
णंदणवणि कीला - तरु णिरुद्धु।
गय सहयर सिसु थिउ तिजगबन्धु॥
तहु फणि - माणिक्कइँ फंसमाणु।
अविचलु अचलुवि सिरि - वड्ढमाणु॥

घत्ता - फण—मुह—दाढाउ कर फुसंतु णउ संकिउ।
पुज्जिवि देवेण वीरणाहु तहिं कोक्किउ॥

—वीरजि० सधि १। कड १०। पृ २०

उनके अभिषेक-जल से मन्दर पर्वत को धोने वाले पुरन्दर ने उन्हें निर्भय कहा। देवो की सभा मे उनकी ऐसी प्रशसा सुनकर सगम नामक एक देव ने उनकी परीक्षा करनी चाही। वह भयकर सर्प का रूप धारण करके कुण्डपुर के नन्दन वन मे आया, जहाँ कुमार महावीर क्रीडा कर रहे थे। वे जिस वृक्ष पर क्रीड़ा कर रहे थे, उस क्रीडा वृक्ष को उस सर्प ने चारों तरफ से घेर लिया। यह देखकर उनके साथ क्रीडा करने वाले सहचर शिशु सब भाग गये,

किन्तु वे त्रिजगत् के बन्धु वहीं ठहर रहे। वे श्री वर्धमान निर्व्याकुल और अचल होकर उस भयकर सर्प के फण पर के माणिक्य का स्पर्श करने लगे। वे उसके फण और मुख की दाढ़ों का अपने हाथ से स्पर्श करते हुए जरा भी शंकित नहीं हुए। यह देख उस देव ने उनकी पूजा की और उन्हें वीरनाथ कहकर पुकारा।

(च) अथान्येद्युः सुराः प्राहु कथामस्य परस्परम्।
सभाया कल्पनाथस्य महावीर्योद्भवामिति ॥२३॥
अहो वीरजिनस्वामी कौमारपदभूषितः।
धीरः शूराग्रणी वीरो ह्यप्रमाणपराक्रमः ॥२४॥
दिव्यरूपधरोऽनेकासाधारणगुणाकरः।
वर्तते क्रीडयासक्तोऽधुनासन्नभवो महान्।।२५॥
संगमाख्योऽमरः श्रुत्वा तदुक्तं तंपरीक्षितुम्।
तस्मादेत्य महोद्याने द्रुमक्रीडापरायणम् ॥२६॥
कुमारं भासुराकारं ददर्शामा नृपात्मजै।
काकपक्षधरैरेकयोभिर्बहुभिर्मुदा ॥२७॥
तं विभीषयितु क्रूरकालनागाकृतिं सुरः।
कृत्वा मूलाद् द्रुमस्याशु यावत्स्कंधमवेष्टत ॥२८॥
तद्भयात्ते निपत्याशु विटपेभ्यो महीतलम्।
दूरे पलायनं चक्रुः सर्वेऽतिभयविह्वलाः ॥२९॥
ललजिह्वाशतात्युग्रं तमहिं भीषणाकृतिम्।
मुदारुह्य विभीर्धीरो निःशंको निर्मलाशयः ॥३०॥
कुमारः क्रीडयामास मातृपर्यंकवत्तराम्।
तृणवन्मन्यमानस्तमप्रमाणमहाबली ॥३१॥

—वीरवर्धच अधि १० । श्लो २३ से ३१,

(च) अन्येद्युः स्वर्गनाथस्य सभायामभवत्कथा।
देवानामधुना शूरो वीरस्वामीति तच्छ्रुतेः।
देवः संगमको नाम संप्राप्तस्तं परिक्षितुम् ॥
दृष्ट्वोद्यानवने राजकुमारैर्बहुभि सह।
काकपक्षधरैरेकवयोभिर्बाल्ययोचोदितम् ॥
कुमारं भास्वराकारं द्रुमक्रीडापरायणम्।
स विभीषयितुं वाञ्छन् महानागाकृतिं दधत् ॥

मूलात् प्रभृति भूजस्य यावत्स्कंधमवेष्टत ।
विटपेभ्यो निपत्याशु धरित्रीं भयविह्वलाः ॥
प्रपलायन्त तं दृष्टवा बालाः सर्वे यथायथम् ।
महाभये समुत्पन्ने महतोऽन्यो न तिष्ठति ॥
ललज्जिह्वाशतात्युग्रमारुह्य तमहिं विभीः ।
कुमारः क्रीडयामास मातृपर्यङ्कवत्तदा ॥
विजृम्भमाणहर्षाम्भोनिधिः संगमकोऽमरः ।
स्तुत्वा भवान्महावीर इति नाम चकार सः ॥

—उत्तपु० सर्ग ७४ । श्लो २८८ पूर्वार्ध, २८९ से २९५

(छ) एक्कहिं दिणे वड-महिरुहि स-डिंभु ।
सम्मइ रमंतु परिमुक्क-डिंभु ॥
देक्खेवि सुरेण सइँ संगमेण ।
विउ रूव्वेविणु तासण-कएण ॥
वेढिउ वडमूलु फणावलीहिं ।
दय-सयहिं णाहिं दीवावलीहिं ॥
तं णिएवि बाल णिवडिय-रएण ।
जो जेत्थु तेत्थु भाविय भएण ॥
लीलएँ ठवंतु पय-वड्ढमाणु ।
तहो फणिणाहहो सिरि लद्ध माणु ॥
उत्तरिउ वडुहो गयसंकु जाम ।
जाणेवि निब्भउ देवेहिं ताम ॥
हरिसिय-मणेण तहो जिणवरासु ।
हरिसिउ सरूउ परमेसरासु ॥
अहिसिंचिवि कणय-कलस-जलेहिं ।
पुज्जिवि आहरणहिं णिम्मलेहिं ॥
महवीरु णामु किउ तक्खणेण ।
जाणिउ असेस - तिहुवण - जणेण ॥

—वड्ढच० संधि ९ । कड १६ । पृ २१६

एक दिन सौधर्म इन्द्र की सभा मे देवगण भगवान् के महावीर्यशाली होने की कथा परस्पर कर रहे थे कि देखो—वीरजिनेश्वर जो अभी कुमार पद से भूषित हैं बाल क्रीड़ा में

आसक्त है, फिर भी वे बड़े धीर-वीर, शूरो मे अग्रणी, अप्रमाण पराक्रमी, दिव्य रूपधारी, अनेक असाधारण गुणो के भण्डार और आसन्न भव्य है।

देवों की यह चर्चा सुनकर संगम नाम का देव उनकी परीक्षा करने के लिये स्वर्ग से उस महावन मे आया, जहाँ पर कि वीरजिन सुन्दर केशो के धारक, समान अवस्था वाले अनेक राजकुमारो के साथ आनन्द से वृक्ष पर चढे हुए क्रीड़ा मे तत्पर थे। प्रभु के प्रकाशमान आकार को उस देव ने देखा और उन्हें डराने के लिये उसने क्रूर काले साँप का आकार धारण किया और वृक्ष के मूल भाग से लेकर स्कन्ध तक उससे लिपट गया।

उस भयकर साँप को वृक्ष पर लिपटता हुआ देखकर उसके भय से अति विह्वल होकर सभी साथी कुमार डालियों से भूमि पर कूद-कूदकर दूर भाग गये। किन्तु धीर, वीर, निर्भय, नि.शक, निर्मल हृदय वाले वीर कुमार तो लपलपाती सैंकड़ो जीभो वाले भीषण आकार के धारक उस साँप के ऊपर चढकर माता की शय्या के समान क्रीड़ा करने लगे। अप्रमाण महाबली प्रभु ने उसे तृण के समान तुच्छ समझा।

कुमार की इस क्रीड़ा से जिसका हर्ष रूपी सागर उमड़ रहा था, ऐसे उस संगमदेव ने भगवान की स्तुति की और 'महावीर' नाम रखा।

'२ तिंदुषक क्रीड़ा मे पिशाच रूप में देव

(क) सव्रीड़ाः क्रीडितुं तत्र कुमाराः पुनराययुः।
कुमारीभूय सोऽप्यागात् सर्वेऽप्यारुरुहुस्तरुम् ॥
पादपाग्रं कुमारेभ्यः प्राप प्रथमतः प्रभुः।
यद्वा कियदिदं तस्य यो लोकाग्रं गमिष्यति ॥
शुशुभे भगवांस्तत्र मेरुशृंग इवार्यमा।
लंबमाना बभुः शाखास्वन्ये शाखामृगा इव ॥
जिग्ये भगवता तत्र कृतश्चासीदयं पणः।
जयेद्य इह स ह्यन्यान् पृष्ठमारुह्य वाहयेत् ॥
आरुह्यावाहयद्वाहानिव वीरः कुमारकान्।
आरुरोह सुरस्यापि पृष्ठं प्रष्ठो महौजसाम् ॥
ततः करालं वेतालरूपमाधाय दुष्टधीः।
भूधरानप्यधरयन् प्रारब्धो वर्धितुंसुरः ॥
पातालकल्पे तस्यास्ये जिह्वया तक्षकायितम्।
पिंगैस्तुंगे शिरःशैले केशैर्दावानलायितम् ॥

तस्यातिदारुणे दंष्ट्रे अभूतां क्रकचाकृती।
जाज्वल्यमाने अंगारशकट्याविव लोचने ।।
घोणारंध्रे महाघोरे महीधरगुहे इव।
भृकुटीभंगुरे भीमे महोरग्याविव भ्रुवौ।।
स व्यरंसीद्वर्धनान्न यावत्तावन्महौजसा।
आहत्य मुष्टिना पृष्ठे स्वामिना वामनीकृतः ।।
एवंच भगवद्धैर्यं साक्षात्कृत्येन्द्रवर्णितम्।
प्रभुंनत्वाऽऽत्मरूपेण निजंधाम जगाम सः ।।

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १०८ से ११६

(ख) मलयटीका × × ×। अह पुणरवि सामी तेदूसगेण अभिरमइ, सो य देवो चेडरूवं विउव्विऊण सामिणासमं अभिरमइ, तत्थ सामिणा सो जितो, तस्स उवरिं सामी विलग्गो, तते णं से देवे सामिभेसणट्ठं एगं महं तालपिसायरूवं विउव्वित्ता पवड्ढिउं पयत्तो, सोऽवि सामिणा दट्ठूण अभीएण (तहा) तलप्पहारेण आहत्तो जहा तत्थेव निबुड्ढो, ताहे भीतो देवो चिंतेइ—एत्थ वि न तिण्णो छलिउं ति, पच्छा सामिं वंदित्ता गतो।

—आव० नि गा ४६८ । टीका । पृ २५८

(ग) × × × काउं तिंदूसणएण डिंभं च २।
पट्ठीए मुट्ठीए हतो वंदिय वीरं पडिनियत्तो ।।७५।।

—आव० मूल भाष्य गा ७५

टीका—× × ×, तथातिंदूसकेन—क्रीडाविशेषरूपेण हेतूना तिंदूसकरूपया क्रीडया भगवता सह रमिष्ये इत्येवमर्थं 'डिम्भं' डिम्भंरूपं च, कृत्वेत्यनुवर्त्तते, पिशाचरूपेण प्रवर्द्धितुंलग्न इति शेषः, ततः पृष्ठे मुष्टया हतोवंदित्वा वीरंप्रतिनिवृत्तः एषोऽक्षरार्थो, भावार्थः प्रागेवोक्तः।

पुनः वह संगमदेव बाल रूप की विकुर्वणा की और भगवान महावीर के साथ गेन्द से खेलता रहा। खेल में भगवान् महावीर की जीत हुई। फलस्वरूप भगवान उसकी पीठ पर बैठे। तब देव ने डराने के लिए भीषण एक महाताल पिशाच रूप की विकुर्वणा की। तब भगवान उसकी पीठ पर मुष्टिका से प्रहार किया, जिससे वह आहत हुआ। जहाँ उस देव की हार हुई तब भयभीत हुआ देव विचार करता है कि मैं इनको स्खलित करने मे समर्थ नही हूँ

बाद मे भगवान को वन्दन कर वह देव चला गया।

•२१.७ व्रत-ग्रहण

अष्टमे वत्सरे देवो गृहिधर्माप्तये स्वयम्।
आददौ स्वस्य भोग्यानि व्रतानि द्वादशैव हि॥

—वीरवर्धच० अधि १० । श्लो १६

आठवें वर्ष मे वीरजिन ने गृहस्थ धर्म की प्राप्ति के लिए स्वय अपने योग्य श्रावक के बारह व्रतों को धारण कर लिया।

२२ यौवन काल

•१ विवाह—

(क) उम्मुक्कबालभावो कमेण अह जुव्वण समणुपत्तो।
भोगसमत्थं नाउं अम्मापियरो उ वीरस्स॥

—आव० भाष्य गा ७८

मलयटीका—क्रमेण उक्तप्रकारेण उन्मुक्तो बालभावो येन स उन्मुक्तबालभावः 'अथ' अनन्तरं यौवनं वयोविशेषलक्षणं सम्यक्बालादिभावात्पश्चात् प्राप्तः समनुप्राप्तः, अत्रान्तरे भुज्यन्ते इति भोगाः शब्दादयस्तेषु समर्थो भोग समर्थस्तं भगवंतं ज्ञात्वा कौ ज्ञात्वेत्यत आह-मातापितरौ, भगवतो वीरस्य।

तिहिरिक्खंमि पसत्थे महंतसामंतकुलपसूयाए।
कारेंति पाणिगहणं जसोयवररायकण्णाए॥

—आव० भाष्य गा ७९

मलयटीका—तिथिश्च ऋक्षं च तिथिऋक्षं, ऋक्षं—नक्षत्रं, तस्मिन् तिथिऋक्षे, प्रशस्ते-शोभने, महच्च तत् सामन्तकुलं तस्मिन् प्रसूतेतिसमासः, तस्याः कस्या इत्याह-यशोदा चासौ वरराजकन्या च यशोदवरराजकन्या तस्याः, पाणिग्रहणं मातापितरौ भगवंतं कारयतः, अत्र महासामंतकुलप्रसूताया इत्यनेनान्वयमहत्त्वमाह, वरराजकन्याया इत्यनेन तत्कालराजसंपद्युक्तत्वमाह।

जब बालभाव का अतिक्रमण कर भगवान् ने यौवनवय में प्रवेश किया—तब माता-पिता ने भगवान को शब्दादि भोगों को भोगने मे समर्थ जानकर शुभ तिथि और नक्षत्र मे महा सामन्त कुल मे ( राजा समरवीर की पुत्री ) उत्पन्न हुई—श्रेष्ठ राजकन्या यशोदा के साथ भगवान का पाणिग्रहण करवाया।

(ख) सप्तहस्तोच्छ्रितवपुः क्रमात्प्राप च यौवनम्।
× × × ॥१२३॥
राजा समरवीरोऽथ यशोदाकन्यका निजाम्।
प्रदातुं वर्धमानाय प्राहिणोन्मंत्रिभिः सह ॥१२५॥
× × ×
गत्वा च त्रिशलादेवी स्वयं सिद्धार्थभूभुजे।
विवाहानुमतिं सूनोराचचक्षे प्रमोदभाक् ॥१५०॥
पुण्येऽहनि महीनाथो जन्मोत्सवसमोत्सवम्।
विवाहं कारयामास महावीरयशोदयोः ॥१५१॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १२३, १२५, १५०-१५१

सप्त हाथ ऊँची काया वाले भगवान महावीर क्रमश यौवनावस्था प्राप्त की। राजा समरवीर ने यशोदा नामक स्वय की कन्या को वर्धमान के लिए मन्त्रियों के साथ भेजा। महावीर से विवाह की अनुमति प्राप्त कर त्रिशला सिद्धार्थ के पास आयी। पवित्र दिवस मे सिद्धार्थ राजा ने महावीर कुमार का यशोदा के साथ विवाह कर दिया।

२ मानुषिक काम-भोग

(क) तओणं समणे भगवं महावीरे विण्णायपरिणये विणियत्तबालभावे अप्पुस्सुयाइं उरालाइं माणुस्सगाइं पंचलक्खणाइं कामभोगाइं सद्द-फरिस-रसरूव-गंधाइं परियारेमाणे, एवं च णं विहरइ॥

—आया० श्रु २ अ १५ । सु १५ । पृ० २३४

(ख) पंचविहे माणुस्से भोगे भोत्तूण सह जसोदाए।

—आव० भाष्य गा ८० पूर्वार्ध

मलयटीका—पंचविधान्-पंचप्रकारान् मनुष्याणामेते मानुषास्तान् भोगान्-शब्दादीन् भुक्त्वा सह यशोदया भार्यया ×××।

(ग) समं यशोदया देव्या स्वामी वैषयिकंसुखम्।
अनासक्तोऽनुबभूव पित्रोर्नेत्रनिशाकरः॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग । २ । श्लो १५१

तदनन्तर श्रमण भगवान महावीर विज्ञान द्वारा परिणत मति वाले हो जाने पर बालभाव से मुक्त हो जाने पर (युवावस्था को प्राप्त होकर) अनुत्सुक (अनासक्त) भाव से यशोदा के साथ मनुष्य सम्बन्धी पाँच प्रकार के उदार काम भोगों को अर्थात् शब्द, स्पर्श, रस, रूप, गन्ध का अनुभव करते हुए विचरने लगे।

## ·२३ वर्धमान ( महावीर ) की कुमारावस्था

### २३·१ कुमारावस्थाका अवस्थानकाल

(क) पासस्स कुमारत्तं तीसं परियाउ सत्तरी होइ।
तीसा य वद्धमाणे वायालीसा य परियाओ ॥३२१॥

—आव० निगा ३२१

टीका—ऋषभस्य कुमारत्वं पूर्वाणाम्—उक्तस्वरूपाणा विंशतिः शतसहस्राणि-लक्षाणि, त्रिषष्टि पूर्वलक्षाणि राज्येऽनुपालयगमयित्वा पश्चान्निष्क्रान्तः, तत एकं पूर्वलक्षं शेषं व्रतपर्यायः। ×××। वद्धमाने-वर्द्धमानस्वामिनो गृहवासस्त्रिंशद्-वर्षाणि, व्रतपर्यायः द्विचत्वारिंशद्वर्षाणि।

भगवान ऋषभदेव का कुमारत्व काल बीस लाख पूर्व का था, राजन्य काल त्रेसठ लाख पूर्वका था तथा व्रतपर्याय एक लाख पूर्व का था।

भगवान महावीर का कुमारत्व काल तीस वर्ष का था ( उन्होंने राजन्य काल का भोग नहीं किया था ) तथा उनका व्रतपर्याय काल बयालीस वर्ष का था।

(ख) समणे भगवं महावीरे तीसं वासाइं अगारमज्झे वसित्ता (मुंडे भवित्ता?) अगाराओ अणगारियं पव्वइए।

—सम० सम० ३० । सू ७ । पृ० ८७३

(ग) सो देवपरिग्गहिओ तीसं वासाइं वसइ गिहवासे।

—आव० निगा ४६०

मलयटीका—××× अथ स कियंतं कालं सर्वसंकलनया गृहवासे वसति? तत आह—स त्रिंशद्वर्षाणि वसति गृहवासे किं सामान्येन स्वजनमात्रपरिवृत्त एव?, नेत्याह—देवपरिगृहीतः।

भगवान महावीर तीस वर्ष गृहवास ( कुमार काल ) मे रहे।

(घ) सुरवइदिन्नाहारो, अंगुट्ठयअमयलेवलेहेणं।
उम्मुक्कबालभावो, तीसइवरिसो जिणो जाओ।

—पउच० अधि २ । श्लो २८

इन्द्र के द्वारा दिये गये आहार से तथा अगूठे पर किये गये अमृत के लेप के चूसने से धीरे-धीरे बाल भाव का त्याग करके जिन—भगवान् महावीर तीस वर्ष की अवस्था के हुए।

(च) तत्थ तीसवासाणि कुमारकालो ।

—कसापा० । गा १ । टीका । भाग १ । पृ० ७४

(छ) तत्तो कुमारकालो एगसयं सगसहस्सपंचसया ।
पणुवीससयं तिसयं तीसं तीसं च छक्कस्स ॥ ५८४ ॥
मल्लिणाह १०० । × × × वीरणाह ३०

—तिलोप० अधि ४ । गा ५८४

(ज) जे सिसु-दंसणेण रिडणो वि हु
होंति विमुक्क—मच्छरा ।
जस्स कुमार-काल-परिवड्ढण
ववगय तीस वच्छरा ॥

—वीरजि० सधि १ । कड ११ । पृ० २०

(झ) त्रिंशच्छरद्भिस्तस्यैवं कौमारमगमद् वयः ।

—उत्तपु० सर्ग ७४ । श्लो २९६ । पूर्वार्ध

भगवान् मल्लीनाथ का कुमारत्व काल १०० वर्ष था तथा भगवान् महावीर का कुमारत्व काल ३० वर्ष का था । अर्थात् भगवान महावीर कुमार काल की प्रवृत्ति मे तीस वर्ष व्यतीत किये ।

(ञ) कुमारलीलया दिव्यान् नृपशक्रार्पितान्मुदा ।
भुञ्जानो महतो भोगान् स्वपुण्यजनितान् शुभान् ॥
त्रिंशद्वर्षाणि पूर्णानि कुमारशर्मणानयत् ।
मंदरागो जगन्नाथ· क्षणवत्सन्मतिर्महान् ॥

—वीरवर्धच० अधि १० । श्लो ७९, ८०

अपने पुण्य से उपार्जित एव मनुष्यों और इन्द्रो से समर्पित दिव्य शुभ महान् भोगो को भोगते हुए कुमारकालीन लीला के साथ कुमार काल के तीस वर्ष एक क्षण के समान पूर्ण किये ।

इस अवस्था मे वे जगन्नाथ सन्मतिदेव परम मन्दरागी रहे ।

२ कुमारावस्था का लेखा-जोखा

(क) संपहि कुमारकालपल्वणं कस्सामो । तंजहा—चइत्तमासस्स दो दिवसे २, वइसाहमादिं कादूण अट्ठावीसं वस्साणि २८, पुणो वइसाहमासमादिं कादूण जाव कत्तियमासो त्तिताव सत्तमासे च कुमारत्तणेण गमिय ७, तदो मगसिरकिण्हपक्ख-

दसमीए णिक्खंतो त्ति कुमारकालपमाणं बारसदिवसेहि सत्तमासेहि य अहिय-अट्ठावीसवासमेत्तं होदि २८-७-१२। एत्थुवउज्जंतीओ गाहाओ—

मणुवत्तणसुहमतुलं देवकयं सेविऊण वासाइं।
अट्ठावीसं सत्त य मासे दिवसे य बारसयं ॥ २५ ॥
आभिणिबोहिय बुद्धो छट्ठेण य मग्गसीसबहुलाए।
दसमीए णिक्खंतो सुरमहिदो णिक्खमणपुज्जो ॥ २६ ॥
एवं कुमारकालपरूवणा कदा

—कसापा० । गा १ । टीका । भाग १ । पृ० ७८, ७९

कुछ अन्य आचार्य कुमारकाल की इस प्रकार प्ररूपणा करते हैं।

चैत्र माह के दो दिन, वैसाख माह से लेकर अट्ठाईस वर्ष तथा पुन वैसाख माह से लेकर कार्तिक माह तक सात मास कुमार रूप से व्यतीत करके अनन्तर मार्ग शीर्ष कृष्णा दशमी के दिन भगवान महावीर ने जिन दीक्षा ग्रहण की। इसलिये कुमार काल का प्रमाण सात माह और बारह दिन अधिक अट्ठाईस वर्ष होता है। आगे इस विषय की उपयोगी गाथाएँ हैं—

"अट्ठाईस वर्ष, सात मास और बारह दिन तक देवोंके द्वारा किये गये मनुष्य सम्बन्धी अनुपम सुख का सेवन करके जो अभिनिबोधिक ज्ञान से प्रतिबुद्ध हुए और जिनकी दीक्षा सम्बन्धी पूजा हुई। ऐसे देवपूजित वर्धमान जिनेन्द्र ने षष्ठोपवास के साथ मार्गशीर्ष कृष्णा दशमी के दिन जिनदीक्षा ग्रहण की।

## ·३ राज्याभिषेक नहीं हुआ

(क) वीरं अरिट्ठनेमिं पासंमल्लिं च वासुपुज्जं च।
एए मोत्तूण जिणे अवसेसा आसि रायाणो ॥
रायकुलेसुऽवि जाया विसुद्धवंसेसु खत्तियकुलेसुं।
न य इच्छियाभिसेया कुमारवासंमि पव्वइया ॥

आव० नि गा २४३, २४४

मलय टीका वीरं—महावीरमरिष्ठनेमिं पार्श्वनाथं मल्लिं वासुपुज्यं च, एतान् सर्वसंख्यया पंच जिनान्—तीर्थकृतो मुक्त्वा अवशेषास्तीर्थकृतः—ऋषभस्वामि-प्रभृतय आसन् राजानः, एतेहिंमहावीरप्रभृतयः पंच तीर्थकृतो राजकुलेष्वपि विशुद्धी-वंशेषु क्षत्रियकुलेषु, राजकुलं हि किंचिदक्षत्रियकुलमपि भवति' यथा नन्दराजकुलमत उक्तं क्षत्रियकुलेषु जाता अपि, न ईप्सिताभिषेका—अभिलषितराज्याभिषेका किन्तु कुमारवास एव प्रव्रजिताः—प्रव्रज्या प्रतिपेदिरे ×××।

(ख) णहि रज्जंमल्लिजिणे पण्णारसपणसहस्सवासाइं ।
सुव्वयणमिणाहाणं णेमित्तिदुयस्स णहि रज्जं ॥
मल्लि० । मुणिसुव्वय १५००० । णमि ५००० । णेमि० । पास० । वीर०

—तिलोप० अधि ४ । गा ६०३

महावीर, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ, मल्लिनाथ, वासुपूज्य—ये पाँच तीर्थंकर विशुद्ध राजकुल मे उत्पन्न हुए परन्तु राज्याभिषेक किसी का भी नही हुआ अर्थात् भगवान् महावीर आदि पाँच तीर्थंकरो ने राज्य नही किया किन्तु कुमारावस्था मे दीक्षा ग्रहण की थी ।

२१४ माता-पिता के स्वर्गवास के समय अवस्था

अष्टाविंशे जन्मतोऽब्दे स्वामिनः पितरावथ ।
विहितानशनौ मृत्वा जग्मतुः कल्पमच्युतम् ॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १५६

जब भगवान के माता पिता अनशन कर मरण को प्राप्त कर अच्युतकल्प में उत्पन्न हुए तब भगवान की अवस्था जन्म से अट्ठाइस वर्ष की थी ।

२१५ माता-पिताकी अविद्यमानता में कुमारावस्था

अविसाहिए दुवे वासे, सीतोदं अभोच्चा णिक्खंते ।
एगत्तगए पिहियच्चे' से अहिण्णायदंसणे संते ॥

—आया श्रु १ । अ ६ । उ १ । सु ११

दो वर्ष से कुछअधिक समय तक शीत जल यानी कच्चे जल का सेवन न करके भगवान् ने दीक्षा ग्रहण की थी । वे भगवान् एकत्व-भावना से भावित चित्तवाले, क्रोध की ज्वाला को शात किये हुए तथा सम्यक्त्व की भावना से भावित और शान्त थे ।

नोट —अपने माता-पिता के स्वर्गवास हो जाने के पश्चात् भगवान् दीक्षा लेने को तैयार हुए किन्तु अपने परिवारवर्ग के अत्याग्रह से भगवान दो वर्ष से कुछ अधिक समय तक गृहस्थावास मे और ठहरे थे । उस समय काल मे भगवान् ने कच्चे जल का सेवन नही किया था । उनके अन्त करण मे सदा एकत्व की भावना विद्यमान थी और क्रोध की ज्वाला शान्त हो गई थी । वे सम्यक्त्व की भावना से युक्त, शान्त और शान्तेन्द्रिय थे । इस प्रकार भगवान् ने गृहस्थावास मे ही सावद्य आरम्भ का त्याग कर दिया था । चूंकि भगवान् तीस वर्ष की अवस्था मे दीक्षा ग्रहण की । अत' माता-पिता के स्वर्गवास के बाद साधिक दो वर्ष कुमार अवस्था मे रहे ।

२१ ६ कुमारकाल के ज्ञान

·१ जाति-स्मर-ज्ञान

(क) जाईसरो उ भयवं अप्परिवडिएहिं तिहिउ नाणेहिं ।
कंतीए बुद्धीए य अब्भहिओ तेहिं मणुएहिं ॥

—आव० मूल भाष्य गा ७१

मलयटीका—जातिस्मरतीति जातिस्मरो भगवान्, 'लिहादिभ्य' इत्यणपवादोऽच्, कथं जातिस्मर इत्याहअप्रतिपतितैरेवत्रिभिः—मतिश्रुतावधिरूपैर्ज्ञानैः, अवधिज्ञानंहि भगवतो देवलोकिकमेवाप्रच्युतं भवति × × × ।

(ख) तिहिं नाणेहिं समग्गा तित्थयरा जावहोंति गिहवासे ।

— आव० मूल भाष्य गा १२० । पूर्वार्ध

मलयटीका —त्रिभिर्ज्ञानैः—मतिश्रुतावधिभिः समग्राः—संपूर्णास्तीर्थंकरा यावद् गृहवासे भवंति, वसन्तीत्यर्थं ।

भगवान् को गृहवास मे जातिस्मरण ज्ञान था । अर्थात् मति, श्रुति, अवधि ज्ञान—ये तीन अप्रतिपत्ति रूप मे थे । भगवान् को अवधिज्ञान तो देवलोक से च्युत होने के समय से ही होता है ।

(ग) मतिश्रुतावधिज्ञानत्रितयं सहजं तदा ।
विभोरुत्कर्षतां प्रायाद्दिव्येन वपुषा समम् ।

—वीरवर्धच० अधि १० । श्लो ११

भगवान् के मति, श्रुति और अवधि —ये तीन ज्ञान जन्म से ही प्राप्त थे, फिर ज्यों-ज्यों उनका दिव्य शरीर बढने लगा, त्यो त्यो वे तीनो ज्ञान और भी अधिक उत्कर्षता को प्राप्त हुए ।

२ आधोवधिक ज्ञान—अवधिज्ञान

(क) पुव्विं पि य णं समणस्स भगवओ महावीरस्स माणुस्साओ गिहत्थ-धम्माओ अणुत्तरे आहोहिए अप्पडिवाई नाणदंसणे होत्था ।

तएणं समणे भगवं महावीरे तेणं अणुत्तरेणं आहोहिएणं नाणदंसणेणं अप्पणो निक्खमणकालं आभोएइ ।

—कप्प० सू १११ । पृ० ३७

यद्यपि श्रमण भगवान् महावीर को गृहस्थ धर्म अर्थात् विवाहित जीवन के पूर्व भी अणुत्तर आधोवधिक अप्रतिपाती ज्ञान-दर्शन था । स्वय के निष्क्रमण काल का समय आ गया है—यह उस अनुत्तर आभोगिक ज्ञानदर्शन द्वारा श्रमण भगवान महावीर ने जाना ।

'३ पूर्व जन्म की स्मृति रूप ज्ञान

त्रिंशच्छरद्भिस्तस्यैवं कौमारमगमद् वय' ।
ततोन्येद्युर्मतिज्ञानक्षयोपशमभेदतः ॥२९६॥
समुत्पन्नमहाबोधिः स्मृतपूर्वभवातरः ।

—उत्तपु० पर्व ७४ । श्लो २९६, ९७ पूर्वार्ध

तीस वर्षों में भगवान का कुमारकाल व्यतीत हुआ । तदनन्तर दूसरे ही दिन मतिज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम विशेष से उन्हें महाबोधि-आत्मज्ञान उत्पन्न हुआ और पूर्व भव का स्मरण हो उठा ।

२३'७ भगवान् का गृहस्थकाल में अनारंभ

१ शीतोदक का भोग नहीं किया—

(क) अविसाहिए दुवे वासे, सीतोदं अभोच्चा णिक्खंते ।

—आया० श्रु १ । अ ९ । उ १। गा ११ पूर्वार्ध । पृ० ७३

टीका—×××। 'अविसाहिए' इत्यादि अपि साधिके द्वे वर्षे शीतोदकमभुत्तवा-अनभ्यवहृत्यापीत्वेत्यर्थः, अपरा अपिपादधावनादिकाः प्रासुकेनैव प्रकृत्या ततो निकातो यथा च प्राणातिपातं परिहृतवानेवं शेषव्रतान्यपि पालितवानिति । ××× ।

मूल—अभिनिष्क्रमण के पूर्व गृहस्थावास मे भगवान ने साधिक दो वर्ष तक शीतोदक सचित्त जल का भोग नहीं किया ।

टीका—टीकाकार ने 'अभोच्चा' का अर्थ पीने के वास्ते सचित्त जल का व्यवहार नही किया—ऐसा अर्थ किया है तथा आगे कहा है कि 'अपरा-पैर वगैरह धोने के वास्ते भी प्रासुक जल का सहज भाव से उपयोग किया था । प्राणतिपात का परिहार किया तथा इसी प्रकार अन्य व्रतों का भी ( सहज भाव से ) पालन किया ।

(ख) मलयगिरि टीका । ××× । एवं भगवान् वर्धमानोऽष्टाविंशतिवर्षोजातः, अत्रान्तरे भगवतो मातापितरौ कालगतौ' भगवानपि तीर्णप्रतिज्ञः प्रव्रज्याग्रहणाहितमतिर्नन्दिवर्द्धनपुरस्सरं स्वजनमापृच्छति स्म, सपुनराह—भगवन् ! माक्षारं क्षतेनिक्षिप, कियन्तमपि काल प्रतीक्षस्व, भगवानाह—कियन्तं ? स्वजन आह-वर्षद्वयं, भगवानाह—यद्येवं तर्हि भोजनादौ मम व्यापारो न वोढव्यः, एवं प्रतिपन्ने समधिकं वर्षद्वयं प्रासुकैषणीयाहारः शीतोदकमप्यपिवन् तस्थौ, न च प्राशुकेनापि जलेन सर्वस्नानं

कृतवान्, केवलं लोकस्थित्या हस्तपादमुखमात्रप्रक्षालनं प्राशुकेन जलेन चकार, निष्क्रमणमहोत्सवेतु सचित्तोदकेन स्नातवान्, ब्रह्मचर्यं च सविशुद्धं ततः प्रभृति यावज्जीवं परिपालितवान्, इह यदा भगवान् जातस्तदैवं लोके प्रसिद्धिरभूत्।

—आव० निगा । ४५८ । टीका । पृ २१०

जब भगवान की अवस्था २८ वर्ष की हुई तब इस अतरकाल मे भगवान के माता-पिता काल-मरण को प्राप्त हुए । भगवान की प्रतिज्ञा पूरी हुई । प्रव्रज्या ग्रहण करने की अनुमति प्राप्त करने के लिए भगवान् नदिवर्द्धन तथा स्वजन के पास आये ।

वे बोले—भगवन् ! अभी माता-पिता काल को प्राप्त हुए हैं ।

भगवान् बोले—कितने काल की प्रतीक्षा करनी चाहिए ।

स्वजन बोले—दो वर्ष और प्रतीक्षा करनी चाहिए ।

भगवान् बोले—यदि ऐसा ही तो भोजनादि मे मेरा व्यापार अर्थात् भोजनादि मेरे लिए नहीं होना चाहिए । साधिक दो वर्ष तक प्रासुक-ऐषणीय आहार ग्रहण करूँगा । शीतोदक—सचित्त जलका भोग नहीं करूँगा । प्रासुक जल से भी सर्वस्नान नहीं किया केवल लोक मर्यादा से प्रासुक जल से हस्त, पाद, मुख मात्र धोये ।

निष्क्रमण महोत्सव के अवसर पर ही भगवान् ने सचित्त उदक से स्नान किया । यावज्जीव विशुद्ध ब्रह्मचर्य व्रत पालन किया ।

इससे भगवान् की लोक मे प्रसिद्धि हुई ।

२ अन्यान्य नियम

(क) चिरेप्सितपरिव्रज्याग्रहणायाथ सादरः ।
आपप्रच्छे महावीरो भ्रातरं नंदिवर्धनम् ॥१६३॥
× × × ।
एवं च ज्यायसो भ्रातुः सशोकस्योपरोधतः ।
जगत्पतिर्भावयतिरलंकारैरलंकृतः ॥१६६॥
कायोत्सर्गधरो नित्यं ब्रह्मचर्यपरायणः ।
स्नानांगरागरहितो विशुद्धध्यानतत्परः ॥१६७॥
एषणीयप्रासुकान्नप्राणवृत्तिर्महामनाः ।
वर्षमेकं कथमपि गृहवासेऽत्यवाहयत् ॥१६८॥

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १६३, १६६ से १६८

( माता-पिता के स्वर्गवास होने के कुछ दिन बाद ) चिरकाल से प्रव्रज्या ग्रहण करने के इच्छुक भगवान महावीर ने स्वय के भाई नदिवर्धन से दीक्षा की अनुमति मागी। शोक सतप्त ज्येष्ठ बधु के आग्रह से भगवान महावीर भावयति के अलकारों से अलकृत होकर नित्य कायोत्सर्ग करते, ब्रह्मचर्य मे तत्पर रहते, स्नान नहीं करते, विशुद्ध ध्यान करते, ऐषणीय और प्रासुक अन्नकी प्राण वृत्ति करते, इस प्रकार साधना करते हुए भगवान को एक वर्ष हो गया।

३ निरवद्य भावना

(क) एगत्तगए पिहियच्चे, से अहिण्णायदंसणे संते ॥

—आया० श्रु १। अ ६। उ १। गा ११। उतरार्ध। पृष्ठ ७३

टीका—×××। तथा एकत्वमिति तत एकत्वभावना भावितातःकरणं, पिहितस्थगितार्चाक्रोधज्वालायेन स तथा ( यदि वापिहितार्चो गुप्ततनु· ) स भगवा श्छद्मस्थकालेभिज्ञातदर्शनः सम्यक्त्वभावतया भावितशातइन्द्रिय नोइन्द्रियैः स एव भूतो भगवान् गृहवासेपि सावद्यारंभत्यागी। ×××।

मूल—( गृहस्थावस्था के शेष दो वर्षों मे ) भगवान एकत्वभावना और सम्यक्त्व भावना से भावित चित्त वाले थे। उनकी क्रोध की ज्वाला शांत हो गई थी और वे प्रशांत थे।

टीका—भगवान के अतकरण मे एकत्व की भावना थी, क्रोध की ज्वाला शात हो गई थी।

वे भगवान छद्मस्थकाल मे भी अभिज्ञातदर्शन सम्यक्त्व की भावना से भावित थे। इन्द्रिय और मन से शात थे। 'इस प्रकार भगवान ने गृहस्थावस्था मे भी सावद्य आरभ का त्याग कर दिया था।

(ख) चित्रं त्रिज्ञाननेत्रोऽहं मूढवत्संयमादृते।
इयन्तं कालमात्मज्ञः स्थितो गेहाश्रमे वृथा।

—वर्धमानच० अधि १०। श्लो ८६

आश्चर्य है कि तीन ज्ञान रूप नेत्रों का धारक और आत्मज्ञ भी मैं भगवान् महावीर मूढ के समान सयम के बिना इतने काल तक वृथा गृहस्थाश्रम मे रह रहा हूँ।

(ग अथान्येद्युर्महावीरः काललब्ध्या प्रपेरितः।
चारित्रावरणदीना क्षयोपशमतः स्वयम् ॥
प्राक् परिभ्रमण स्वस्य विचिन्त्य भवकोटिभिः।
उत्कृष्टं प्राप वैराग्यं विश्वभोगाङ्गवस्तुषु ॥

- वीरवर्धच० अधि १०। श्लो ८१, ८२

( तीस वर्ष पश्चात् ) अथानन्तर काल लब्धि से प्रेरित महावीर प्रभु किसी दिन चारित्रावरणीय कर्मों के क्षयोपशम से स्वयं ही अपने कोटि भवों के पूर्व परिभ्रमण का चिन्तवन करके संसार, शरीर और भोग के कारणभूत द्रव्यों मे उत्कृष्ट वैराग्य को प्राप्त हुए।

'२३ ८ वैराग्य का कारण

(क) समणे भगवं महावीरे दक्खे दक्खपतिन्ने पडिरूवे आलीणे भद्दए विणीए नाए नायपुत्ते नायकुलचंदे विदेहे विदेहदिन्ने विदेहजच्चे विदेहसूमाले तीसं वासाइं विदेहंसि कट्टु अम्माविईहिं देवत्तगएहिं गुरुमहत्तरएहिं अब्भणुन्नाए समत्तपइन्ने ×××।

—कप्प० सू ११० । पृ० ३६

(क) तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे णाते णायपुत्ते णायकुल-विणिव्वत्ते विदेहे विदेहदिण्णे विदेहजच्चे विदेहसुमाले तीसं वासाइं विदेहत्ति कट्टु अगारमज्झे वसित्ता अम्मापिऊहिं कालगएहिं देवलोगमणुपत्तेहिं समत्तपइण्णे चिच्चा ××× अभिणिक्खमणाभिप्पाए यावि होत्था।

—आया० श्रु २ । अ १५ । सू २६

उस काल उस समय मे ज्ञातपुत्र, ज्ञात नामक वंश मे उत्पन्न, विदेह वैदेहदत्ता त्रिशला के सुपुत्र विदेहयाख्य, विदेहसुमाल श्रमण भगवान् महावीर तीस वर्ष गृहस्थावास मे रहकर— माता-पिता के कालगत एवं स्वर्गवासी हो जाने पर अपनी प्रतिज्ञा पूरी हुई जानकर अभि-निष्क्रमण—दीक्षा ग्रहण करने का विचार किया। श्रमण भगवान महावीर दक्ष, प्रतिरूप, आलीन, भद्र और विनयवान् थे।

'२३'६ वर्षीदान

(क) संवच्छरेण होहिति, अभिणिक्खमणं तु जिणवरिंदस्स।
तो अत्थ - संपदाणं, पव्वत्तई पुव्वसूराओ ॥
एगाहिरण्णकोडी, अट्ठेव अणूणया सयसहस्सा।
सूरोदयमाईयं, दिज्जइ जा पायरासोत्ति ॥
तिण्णेव य कोडिसया, अट्ठासीतिं च होंति कोडीओ।
असितिं च सहसहस्सा, ऐयंसंवच्छरे दिण्णं ॥

—आया श्रु २ । अ १५ । सू २६ मे । २३५, २३६

(ख) मलयगिरि टीका – भगवानपि तथा तिष्ठन् संवत्सरातिक्रमे महादानं दत्तवान्।

—आव० निगा ४५८ । टीका पृष्ठ २६०

संवच्छरेण होहिइ अभिणिक्खमणं तु जिणवरिंदाणं।
तो अत्थसंपयाणं पवत्तए पुव्वसूरम्मि ॥८१॥
एगा हिरण्णकोडी अट्ठेव अणूणगा सयसहस्सा।
सूरोदयमाईयं दिज्जइ जा पायरासो उ ॥८२॥
संघाडगतियचउक्कचच्चरचउम्मुहमहापहपहेसु।
दारेसु पुरवराणं रत्थामुहमज्झकारेसु ॥८३॥
वरवरिया घोसिज्जइकिमिच्छियं दिज्जइ बहुविहीयं।
सुरअसुरदेवदाणवनरिंदमहियाण निक्खमणे ॥८४॥
तिन्नेव य कोडिसया अट्ठासीई य होंति कोडीओ।
असियं य सहसहस्सा एयं संवच्छरे दिन्नं ॥८५॥

—आव० भाष्य गा ८१ से ८५

(ग) यथाकामितमर्थिभ्यो दानं स्वाम्याब्दिकं ददौ।

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १६६ । उत्तरार्ध

जिनेंद्र भगवान वर्धमान का एक वर्ष के पश्चात् अभिनिष्क्रमण होगा, अत सूर्योदय से पहले द्रव्यदान मे प्रवृत्ति की जाती थी। प्रतिदिन सूर्योदय से एक प्रहर तक एक करोड और आठ लाख स्वर्ण मोहरों का दान दिया जाता था। एक वर्ष में कुल तीन सो अठासी करोड़ और अस्सी लाख स्वर्ण मोहरें दान मे दी।

शृंगारक पथ, त्रिकोण स्थान, चतुष्क स्थान, चतुर्मुख, महापथ आदि स्थानों मे यह उद्घोषणा की जाती है कि जिसकी जैसी इच्छा हो वैसा दान दिया जाता है।

२३·१० लोकातिक देवो के द्वारा—दीक्षार्थ संबोधन

(क) वेसमणकुडलधरा, देवा लोगंतिया महिड्ढीया।
बोहिंति य तित्थयरं, पण्णरससु कम्मभूमिसु ॥
बंभंमि य कप्पंमि य, बोद्धव्वा कण्हराइणो मज्झे।
लोगंतिया विमाणा अट्ठसु वत्था असंखेज्जा ॥
एए देवणिकाया, भगवं बोहिंति जिणवरं वीरं।
सव्वजगजीवहियं, अरहं तित्थं पव्वत्तेहिं ॥

—आया० श्रु २ । अ १५ । सू २६

(ख) ××× । पुणरवि लोयंतिएहिं जियकप्पिएहिं देवेहिं ताहिं इट्ठाहिं कंताहिं पियाहिं मणुन्नाहिं मणामाहिं ओरालाहिं कल्लाणाहिं सिवाहिं धन्नाहिं मंगल्लाहिं मियमहुरसस्सिरीयाहिं हिययगमणिज्जाहिं हिययपल्हायणिज्जाहिं गंभीराहिं

अपुणरुत्ताहिं वग्गूहिं अणवरयं अभिनंदमाणा य अभिथुव्वमाणा य एवं वयासी- जय-जय नंदा। जय-जय भद्दा ! भद्दंत जय-जय खत्तियवरवसहा ! बुज्झाहि भगव- लोगनाहा ! पवत्तेहि धम्मतित्थं हियसुहनिस्सेयसकरं सव्वलोए सव्वजीवाणं भविस्सई त्ति कट्टु जय-जयसद्दं पउञ्जंति।

—कप्प० सू ११०

महान ऋद्धिके धारक कुबेर तथा कुडलधारी लोकातिक देव पन्द्रह कर्मभूमियों में तीर्थंकर भगवान् को प्रतिबोध करते हैं। ब्रह्म नामक पाँचवें देवलोक मे आठ कृष्ण राजियो के बीच-बीच मे लोकांतिक देवो के विमान हैं। वे विमान असख्यात योजन के विस्तार वाले हैं।

भगवान महावीर का दीक्षा काल निकट जानकर —लोकातिक देव — जितकल्पी देव उस प्रकार की इष्ट, मनोहर, प्रियकारी-मनोज्ञ, मन को खुश करने वाली उदार, कल्याणरूप शिवरूप, धन्य रूप, मगलरूप, परिमित मधुर और शोभावाली तथा हृदयगम, हृदय मे आह्लाद उत्पन्न करने वाली, गम्भीर और अपुनरुक्ति वाणी से भगवान् का निरन्तर अभिनदन किया और भगवान की वहु स्तुति की और बोले—

हे नद ! आपकी जय हो, आपकी जय हो। हे भद्र ! आपकी जय हो, आपकी जय हो हे उत्तमोत्तम क्षत्रिय—क्षत्रिय नरपुगव—आपकी जय हो, आपकी जय हो। हे भगवत ! लोकनाथ आप प्रतिबोध को प्राप्त हो। जगत मे सर्वजीवो के हित, सुख और नि:श्रेयस करने वाले धर्मतीर्थका प्रवर्तन करो। ऐसा कहकर वे देव जय-जय की नादपर प्रयुजन करने लगे।

(ग) × × × तत्र तदा भगवान् निष्क्रमिष्यामीति मन सम्प्रधारयति तदा ये लोकान्तिका देवा. सारस्वतादयो ब्रह्मलोके कल्पेरिष्ठे विमानप्रस्तटे स्वकीये स्वकीये विमाने स्वकीये स्वकीये प्रासादावतंसके प्रत्येकं चतुर्भि सामानिकसहस्रैस्तिसृभिः पर्षद्भिः सप्तभिरनीकैः सप्तभिरनीकाधिपतिभिः षोडशभिरात्मरक्षकदेवसहस्रै-रन्यैश्च स्वस्वविमानवास्तव्यैर्देवैर्देवीभिश्च संपरिवृता दिव्यान् भोगान् भुंजमाना आसते, तेषामासनानि प्रचलन्ति, ततोऽवधि प्रयुञ्जते, प्रयुज्य चाभोगयन्ति, ततो जानन्ति यथा—स्वामी निष्क्रमिष्यामीति मनः सम्प्रधारितवान् ? ततश्चिन्तयन्ति कल्प एष लोकान्तिकानां देवाना—भगवतामर्हतां निष्क्रमणकाले संबोधनं कर्त्तव्य-मिति, तत एवं चिन्तयित्वा उत्तरपूर्वां दिशमवक्रम्य वैक्रियसमुद्घातेन समवहत्योत्तरवैक्रियाणि रूपाणि विकुर्वते, विकुर्वित्वा भगवतः समीपमागत्याकाशे स्थिता मधुराभिर्वाग्भिरेवमवादिषुः —'जय जय नंदा ! जय जय भद्दा !' जय जय

मुणिवरवसभा ! बुज्झाहि भगवं ! लोगनाहा। पवत्तेहि भयवं ! धम्मतित्थं, हिय-सुहनिस्सेसकरं जीवाणमेयं भविस्सइ' त्ति, ततो वंदन्ते नमस्यन्ति, वंदित्वा नमस्यित्वा यत आगतास्तत्र गताः। एतदेवाह—

सारस्सयमाइच्चा वण्ही वरुणा य गद्दतोया य।
तुसिया अव्वाबाहा अग्गिच्चा चेव रिट्ठा य ॥८६॥
एए देवनिकाया भयवं वोहिंति जिणवरिंदंतु।
सव्वजगज्जीवहियं भयवं! तित्थं पवत्तेहिं ॥८७॥
एवं अभिथुव्वंतो बुद्धो बुद्धारविंदसरिसमुहो।
लोगंतियदेवेहिं कुंडग्गामे महावीरो ॥८८॥

—आव० मूल भाष्य गा ८६ से ८८

जब भगवान् महावीर ने अभिनिष्क्रमण का विचार किया तब सारस्वत आदि लोकांतिक देव ब्रह्म देवलोक के रिष्ट विमान के प्रस्तट में अपने-अपने विमान, अपने-अपने प्रसादावतसक में प्रत्येक चार हजार सामानिक, तीन परिषद, सात अनीक, सात अनीकाधिपति, सोलह हजार आत्मरक्षक देव, अन्य स्व-स्व विमानों में अवस्थित देव-देवियों से सपरिवृत्त दिव्य भोगों को भोगते हुए विचरते थे। उस समय उनका आसन्न प्रकंपित हुआ। तब उन्होंने अवधिज्ञान से जाना कि भगवान् के मन में अभिनिष्क्रमण होने का विचार उत्पन्न हुआ है। तत्पश्चात् चिंतन करते हैं कि लोकांतिक देवों का यह कल्प है कि भगवन्—अर्हन् के निष्क्रमण काल के समय उन्हें संबोधित करते हैं।

ऐसा विचार कर लोकांतिक देव उत्तर-पूर्व दिशा में आ गये और दो बार वैक्रिय समुद्घात से समवहत होकर उत्तर वैक्रिय की विकुर्वणा की।

तत्पश्चात् भगवान के समीप आकर आकाश में स्थित होकर मधुर वचनों से इस प्रकार बोले—हे नंद! जय हो, जय हो। हे भद्र! जय हो, जय हो। हे मुनिवरपुंगव! जय हो, जय हो। हे भगवन्, लोकनाथ! आप जागो। जीवों के हित, सुख और निःश्रेयस करने वाले धर्मतीर्थ का प्रवर्तन करो।

तत्पश्चात् भगवान को वंदन, नमस्कार किया—वंदन, नमस्कार कर जिस स्थान से आये थे—वहाँ गये।

(ग) तीर्थं प्रवर्तयेत्युक्तस्ततो लोकांतिकामरैः।

—त्रिशलाका० पर्व १० । सर्ग २ । श्लो १६१ । पूर्वार्ध

( भगवान के दीक्षा ग्रहण करने के एक वर्ष पूर्व ) लोकांतिक देवों ने आकर कहा कि भगवान् ! तीर्थ का प्रवर्तन करो ।

(घ) णिव्वेइउ सो मउलिय - करेहिं ।
संबोहिउ लोयंतिय - सुरेहिं ॥
अहिसिंचिउ पुणु सयलामरेहिं ।
विज्जिज्जंतउ चामर - वरेहिं ॥

—वीरजि० संधि १ । कड ११

लोकांतिक देवों ने आकर उन्हें संबोधित किया और हाथ जोड़कर उन्हें वैराग्य भाव उत्पन्न करा दिया । फिर उत्तम चमरों से व्यजन करते हुए समस्त देवों ने उनका अभिषेक किया ।

(च) संबोहि भव्व - जीवइँ जिणेस, भव-वास - विहीयइँ सुद्धलेस ।
इय - भणि सुररिसि गयगेहि जाम, सरहसु संपत्त तुरंत ताम ।
गुरु-भत्ति-णविउ साणंदकाउ, चउविहु विसुद्ध मणु सुर-णिकाउ ।
पुज्जिउ विहिणा भयवंतु तेहिं, अहिसिंचेवि मणि-मय भूसणेहिं ।

—वड्ढच० संधि ९ । कड १९

शुक्लेश्याधारी हे जिनेश, आप भववास से भयभीत भव्य प्राणियों को संबोधित कीजिये । इस प्रकार प्रतिबोधित कर वे सुरऋषि—लोकांतिक देव, जैसे ही अपने निवास स्थल को लौटे कि सभी तुरन्त ही वहाँ हर्षित मन वाला इन्द्र आ पहुँचा । उसने आनंद से भरकर गुरुभक्ति पूर्वक वर्धमान को नमस्कार किया । उसके साथ विशुद्ध मन वाले चारों निकायों के देव भी थे । मणिमय आभूषणोंवाले उन देवो ने भगवान का विधिवत् अभिषेक कर पूजा की ।

(छ) अथ सारस्वता देवा आदित्या वह्नयोऽरुणाः ।
गीर्वाणा गर्दतोयाख्या निर्जरास्तुषिताभिधाः ॥ २ ॥
अव्याबाधा अरिष्टा इत्यष्टभेदाः सुरोत्तमाः ।
ब्रह्मलोकालयाः सौम्याः लौकान्तिक समाह्वयाः ॥ ३ ॥
प्राग्भवेऽभ्यस्तनिःशेषश्रुतवैराग्यभावनाः ।
सर्वे पूर्वविदो दक्षा निसर्गब्रह्मचारिणः ॥ ४ ॥
परिनिःक्रान्तकल्याणशंसिनोऽमलमानसः ।
एकावतारिणो वन्द्याः शक्रादेवर्षयोऽमरैः ॥ ५ ॥

स्वज्ञानेन परिज्ञायतत्कल्याणमहोत्सवम् ।
अवतीर्य महीं स्वर्गादाजग्मुर्निकटं गुरोः ॥ ६ ॥
मूर्ध्ना नत्वा महावीरं कर्मारिहननोद्यतम् ।
प्रपूज्य परया भक्त्या स्वर्गोद्भवमहार्चनैः ॥ ७ ॥
विरक्तिजनकैर्वाक्यैश्चार्थ्याभिः स्तुतिभिर्मुदा ।
इति प्रारेभिरे स्तोतुमृषयस्ते महाधियः ॥ ८ ॥
किन्तु देव नियोगोऽयं भवत्संबोधनादिषु ।
स्तुतिव्याजेन नोऽद्यैवंमुखरीकुरुते बलात् ॥ १२ ॥
इति स्तुत्वा जगन्नाथं जगत्त्रयबुधेडितम् ।
निजेष्टप्रार्थनां कृत्वा स्वनियोगं विधाय च ॥ ३३ ॥
उपार्ज्य परमं पुण्यं नमःस्तुतिशतार्चनैः ।
तत्पादाब्जौ मुहुर्नत्वा ययुःस्वर्गंमहर्षयः ॥ ३४ ॥

—वीरवर्धच० अधि १२ । श्लो २ से ८, १२, ३३, ३४

सारस्वत, आदित्य, वह्नि, अरुण, गर्दतोय, तुषित, अव्याबाध और अरिष्ट—ये आठ लोकांतिक देव-ब्रह्मलोक निवासी, सौम्यमूर्ति, पूर्वभव में सम्पूर्ण श्रुत और वैराग्य भावना के अभ्यासी, सर्वपूर्वों के वेत्ता, जन्म जात ब्रह्मचारी, एकाभवतारी, निर्मल चित्तधारी, इन्द्र और देवों के द्वारा वन्द्य एव अभिनिष्क्रमण कल्याणक में तीर्थंकरों को सबोधन करने वाले देवर्षि जब अपने अवधिज्ञान से भगवान् महावीर के चित्त को विरक्त जाना, तब वे स्वर्ग से नीचे उतरकर इस भूतल पर जगद्गुरु के समीप आये और कर्म शत्रुओं के घात करने के लिए उद्यत श्रीमहावीर प्रभु को मस्तक से नमस्कार कर तथा स्वर्ग में उत्पन्न हुए महान् द्रव्यों से परम भक्ति के साथ पूजकर विरक्ति वर्धक वाक्यशाली अर्थपूर्ण स्तुतियों के द्वारा अत्यन्त प्रमोद के साथ उन महाबुद्धिशाली देवर्षियों ने स्तुति की—हे देव ! आपको सबोधन करने का यह हमारा नियोग है, इसलिये वह आज स्तुति के छल से हमें वाचाल कर रहा है ।

इस प्रकार वे देवर्षि लोकांतिक देव तीन लोक के ज्ञानियों से पूजित जगन्नाथ वीर प्रभु की स्तुति करके, अपनी इष्ट प्रार्थना करके, अपना नियोग पूरा करके, नमस्कार, स्तुति और पूजन में परम पुण्य उपार्जन करके और भगवान् के चरण कमलों को बार-बार नमस्कार करके स्वर्गलोक चले गये ।

(ज) समुत्पन्नमहाबोधिःस्मृतपूर्वभवान्तरः ।
लौकान्तिकामरैःप्राप्य प्रस्तुतस्तुभिः स्तुतः ॥

सकलामरसंदोहकृतनिष्क्रमणक्रियः।
स्ववाक्प्रीणितसद्वन्धुसंभावितविसर्जनः ॥

—उत्तपु० पर्व ७४। श्लो २९७, २९८

भगवान महावीर तीस वर्ष कुमारावस्था में रहे। इसके बाद दूसरे ही दिन मति ज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम से उन्हें आत्मज्ञान प्रकट हो गया और पूर्वभव का स्मरण हो उठा। उसी समय स्तुति पढते हुए लौकांतिक देवों ने आकर उनकी स्तुति की।

समस्त देवो के समूह ने उनके निष्क्रमण कल्याण की क्रिया की, उन्होंने अपने मधुर वचनों से बंधुजनो को प्रसन्न कर उनसे विदा ली।

(क) जावच्छइ जिणुत्ता गलिय तासु।
वच्छरइँ तीस णिज्जिय - सरासु ॥
× × ×
इंदिय - वितित्ति विसएसु जाम।
लोयंतिय देवपहुत्त ताम ॥
मउडामर णाणा - मणियरेहिं।
सुरधणु करंतु णहेसुहयरेहिं ॥

—वड्ढ्च० संधि ९। कड १८

काम बाण को जीत लेने वाले भगवान महावीर की आयु के जब ३० वर्ष निकल गये, तब उन्हें इन्द्रिय विषयों मे वितृप्ति हो रही थी कि उसी समय नाना प्रकार की सुखकारी मणि-किरणों से नभस्तल में इन्द्रधनुष की शोभा करने वाले मुकुटधारी लोकांतिक देव वहाँ आ पहुँचे।

(ख) णिक्खवण - वेल्ल - संपत्तएहिं।
वज्जिय - घर - पुर परिवाणेहिं ॥
तवलच्छिए णं सइँ सहरसेण।
पेसिय दूई संगम - कएण ॥
× × ×
इयभणि सुररिसि गय गेहिं जाम।
सरहसु संपत्त - तुरंत ताम ॥

—वड्ढ्च० संधि ९। कड १९

हे भव्य! अब निष्क्रमण वेला आ गयी है। घर, पुर एवं परिवार को छोड़िए। तपो-

लक्ष्मी ने समागम करने की इच्छा से हर्षपूर्वक स्वय ही मानो उस बेलारूपी दूती को ( आपके-पास ) भेजा है।

इस प्रकार प्रतिबोधितकर वे सुरऋषि ( लोकांतिक देव ) जैसे ही अपने निवास स्थल को लौटे कि तभी तुरन्त ही वहाँ हर्षितमन वाला इन्द्र आ पहुँचा।

·२३·११ परिवार से दीक्षा की आज्ञा-मागना—

(क) ××× यदा भगवान् लोकान्तिकदेवैः संबोधितस्तदा स्वामी नंदिवर्द्धन-प्रमुखस्वजनवर्गसमीपमुपागतवान्, उपागत्य चैवमवादीत्—इच्छामि युष्मदनुज्ञातः प्रव्रज्या ग्रहीतुमिति, ते चाकामा अप्येवमवादिषुः—यद्भगवत प्रतिभासते तत्प्रमाणं ×××।

—आव० भाष्य गा ९१ । मलय टीका

जब भगवान महावीर को लोकान्तिक देवो ने दीक्षा के लिये सम्बोधित किया, तब भगवान् महावीर नदिवर्द्धन आदि स्वजन वर्ग के समीप आये। आकर उन्हें बोले—मुझे आप प्रव्रज्या ग्रहण करने की आज्ञा दीजिये। प्रत्युत्तर मे उन्होने कहा—आप जो कहते हैं वह हमें स्वीकार है।

(ख) तदा स मातरं स्वस्य महामोहात्तमानसाम्।
बन्धूंश्च पितरं दक्षं महाकष्टेन तीर्थकृत् ॥४१॥
विविक्तैर्मधुरालापैरुपदेशशतादिभिः।
वैराग्यजनकैर्वाक्यैः स्वदीक्षायै ह्यबोधयत् ॥४२॥

—वीरवर्धच० अधि १२ । श्लो ४१, ४२

वीर प्रभु ने महामोह से व्याप्त चित्तवाली अपनी माता को, दक्ष पिता को और अन्य बन्धुजनों को वैराग्य-उत्पादक मधुर वचनो के द्वारा और सैंकड़ो प्रकार के उपदेशी वाक्यों से अलग-अलग सबोधित करते हुए महाकष्ट से उन्हें अपनी दीक्षा के लिए समझाया।

·२४ दीक्षा के पूर्व परिग्रह का परित्याग

·२४·१ दीक्षा के पूर्व हिरण्य-सुवर्ण-वस्त्र आदि का परित्याग

(क) तेणं कालेणं तेणं समएणं समणे भगवं महावीरे णाते णायपुत्ते णाय-कुलविणिव्वत्ते विदेहे विदेहदिण्णे विदेहजच्चे विदेहसुमाले तीसं वासाइं विदेहंसि कट्टु अगारमज्झे वसित्ता अम्मापिऊहिं कालगएहिं देवलोगमणुपत्तेहिं

सकलामरसंदोहकृतनिष्क्रमणक्रियः ।
स्ववाक्प्रीणितसद्बन्धुसंभावितविसर्जनः ॥

—उत्तपु० पर्व ७४ । श्लो २९७, २९८

भगवान महावीर तीस वर्ष कुमारावस्था में रहे। इसके बाद दूसरे ही दिन मति ज्ञानावरणीय कर्म के क्षयोपशम से उन्हें आत्मज्ञान प्रकट हो गया और पूर्वभव का स्मरण हो उठा। उसी समय स्तुति पढते हुए लोकांतिक देवों ने आकर उनकी स्तुति की।

समस्त देवो के समूह ने उनके निष्क्रमण कल्याण की क्रिया की, उन्होंने अपने मधुर वचनो से बधुजनो को प्रसन्न कर उनसे विदा ली।

(झ) जावच्छइ जिणुत्ता गलिय तासु ।
वच्छरइँ तीस णिज्जिय - सरासु ॥
× × ×
इंदिय - वितित्ति विसएसु जाम ।
लोयंतिय देवपहुत्त ताम ॥
मउडामर णाणा - मणियरेहिं ।
सुरधणु करंतु णहेसुहयरेहिं ॥

—वड्ढच० संधि ९ । कड १८

काम बाण को जीत लेने वाले भगवान महावीर की आयु के जब ३० वर्ष निकल गये, तब उन्हें इन्द्रिय विषयों मे वितृप्ति हो रही थी कि उसी समय नाना प्रकार की सुखकारी मणि-किरणों से नभस्तल में इन्द्रधनुष की शोभा करते वाले मुकुटधारी लोकांतिक देव वहाँ आ पहुँचे।

(ञ) णिक्खवण - वेल्ल - संपत्तएहिं ।
वज्जिय - घर - पुर परिवाणेहिं ॥
तवलच्छिए णं सइँ सहरसेण ।
पेसिय दूई संगम - कएण ॥
× × ×
इयभणि सुररिसि गय गेहि जाम ।
सरहसु संपत्त - तुरंत ताम ॥

—वड्ढच० संधि ९ । कड १९

हे भव्य ! अब निष्क्रमण वेला आ गयी है। घर, पुर एवं परिवार को छोड़िए। तपो-

